# कृपारसकोश ।



सम्पादक-

मुनि जिनविजय ।

प्रवर्तककान्तिविजयजैनइतिहासमाला–द्वितीय पुष्प।

अर्हम्।

महोपाध्याय–श्रीशान्तिचन्द्रप्रणीतः

# कृपारसकोशः।

(विस्तृत प्रस्तावना और संक्षिप्तसार सहित।)

सम्पादक–

मुनि जिनविजय।

प्रकाशक–

श्रीजैनआत्मानन्द सभा
भावनगर।

( प्रथमावृत्ति–५०० प्रति. )

वीर संवत २४४३.
इस्वी सन् १९१७.



मूल्य–
एक रुपया।



तीसरी जैनश्वेताम्बर कॉन्फरन्स की स्वागत कमीटीके प्रमुख
शेठ फतेभाई अमीचंद जौहरी
बडौदा।




प्रवर्त्तक श्रीमत्कान्तिविजयजी महाराज के
विद्वान् शिष्य मुनिमहाराज श्रीचतुर-
विजयजी के सदुपदेश से
बडौदे वाले
जौहरी शेठ अंबालाल नानाभाईने अपने
पितामह शेठ फतेभाई अमीचंद
के पुण्यार्थ
इस पुस्तक के छपवाने में द्रव्यसंबंधी उदार
मदत दी है इस लिये उन को धन्यवाद
दिया जाता है





अकबर बादशाह जगद्गुरु हीरविजयसूरि का स्वागत कर रहे हैं।

# प्रास्ताविक कथन।

भारतवर्ष के मुसलमान बादशाहों में अकबर के जैसा प्रजाप्रिय बादशाह और कोई नहीं हुआ। इस महान् मुगल-सम्राट् के राज्य-चातुर्य और विचार-औदार्य से शिक्षित जगत् सम्यक् तया परिचित है। इस के ऐश्वर्यशाली और प्रतापवान् जीवन का थोडा बहुत परिचय भारत के प्रत्येक विद्यार्थी को अवश्य कराया जाता है। इसी महान् नृपति के उदार-हृदय-मंदिर में दया-देवी की शाश्वत स्थापना करने के लिये, देवी के परम-उपासक और जैनश्वेताम्बर संप्रदाय के प्रभावक आचार्य श्रीहीरविजयसूरि के सुप्रतिष्ठित विद्वान् शिष्य श्रीशान्तिचन्द्र उपाध्याय ने, कृपा-करुणा रूप रस-अमृत के कोश-निधि समान इस " कृपारसकोश " की रमणीय रचना की है। अकबर के समान श्रीहीरविजयसूरि का भी जीवन, धार्मिक-दृष्टिसे, बडा ऐश्वर्यशाली और तेजोमय था। विद्वानों का समुदाय सूरिमहाराज के पवित्र चरित्र से भी बहुत कुछ परिचित है-नहीं तो होना चाहिए।

बादशाह अकबर के और आचार्य श्रीहीरविजयजी के चरित्र के विषय में अधिक उल्लेख करने की यहां पर जगह नहीं है; तो भी प्रस्तुत पुस्तक के—कृपारस-कोश के—साथ संबंध रखने वाले इतिहास का " प्रास्ताविक कथन " कहे विना पाठकों को इस दया रस के सुंदर सरोवर की मंद और मधुर लहरों का पूर्ण आनन्द नहीं आ सकता; इस लिये, इस शीर्षक नीचे वही लिखा जाता है।

जगद्गुरुकाव्य* में लिखा है कि—अकबर बादशाह एक दिन फतहपुर के शाही महल में बैठा हुआ राजमार्ग का निरीक्षण कर रहा था। इतने में एक बडा भारी जुलूस उस की नज़र नीचे हो कर निकला जिस में एक स्त्री सुन्दर वस्त्र पहने हुए और फल-फूलादि के कुछ थाल सामने रक्खे हुए, पालखी में सवार हो कर जा रही थी। बादशाह ने यह देख कर अपने नौकरों से पूछा कि यह कौन है और कहां पर जा रही है? जवाब में नौकरों ने अर्ज़ की कि यह कोई जैन श्रीमन्त श्राविका+ है जिसने छः महिने के कठिन उपवास किये हैं। इन उपवासों में केवल गर्म पानी पीने के सिवा—सो भी दिन ही में—और कोई भी चीज मुंह में नहीं डाली जाती है। आज जैनधर्म का कोई त्यौंहार (पर्व) है इस लिये, यह बाई अपने जैनमंदिर में दर्शन करने के लिये इस उत्सव के साथ जा रही है। बादशाह को यह सुन कर आश्चर्य हुआ: परंतु इस बात पर विश्वास नहीं आया। उसने तुरन्त बाई को अपने पास बुलाया और उसकी आकृति तथा वाणी का ध्यान पूर्वक निरीक्षण किया। यद्यपि बाई के तेजस्वी वदन और निर्दोष वचन को देख-सुन कर उसे, उस के विषय में बहुत कुछ सत्य प्रतीत हुआ तथापि पूरी जाँच करने के लिये उस ने बाई को अपने ही किसी एकांत मकान में रहने की आज्ञा दी। साथ में विश्वासु नौकरों को यह सूचना दी गई कि इस की दिनचर्या का बडी सावधानी के साथ अवलोकन किया जायें और यह क्या खाती-पीती है इस की पूरी तलायस ली जायें। कोई महिना डेढ महिना इस तरह की जाँच-पडताल करते निकल

* यह काव्य, श्रीहीरविजयसूरि अकबर के दरबार से वापस लौट कर जब गुजरात की ओर आ रहे थे, तब उन के आगमन के समाचार को सुन कर पंडित पद्मसागरगणि ने, काठियावाड के मंगलपुर (मांगलोर) में—संवत् १६४६ के आस पास—रच कर, सूरिजी को भेंट के रूप में अर्पण किया था।

\+ इस का नाम अन्यान्य प्रबंधों में 'चंपा' लिखा है और सेठ थानसिंह, जो अकबर का मान्य साहुकार था, के घराने में से बताई गई है।

गया, परंतु उस तपस्विनी की विशुद्ध वृत्ति में किसी प्रकार की दंभता का स्वप्न भी न आया। यह जान कर अकबर के आश्चर्य का पार नहीं रहा। वह उस श्राविका के पास प्रेम पूर्वक आकर, प्रणाम के साथ बोला कि—"हे माता! तूं इतना कठिन तप क्यों और कैसे कर सकती है?" तपस्विनी ने केवल इतना ही उत्तर दिया कि—"महाराज! यह तप केवल आत्महित के लिये किया जाता है और साक्षात् धर्म की मूर्ति समान महात्मा हीरविजयसूरि जैसे धर्मगुरुओं की सुकृपा का एक मात्र फल है।" बादशाह ने अपने अपराध की क्षमा माँग कर अच्छे आदर के साथ उस तपस्विनी श्राविका को अपने स्थान पर पहुँचाया। अकबर बड़ा सत्यप्रेमी और तत्त्वरसिक था। इस लिए वह क्या हिंदु और क्या मुसलमान, क्या ख्रीस्ती और क्या पारसी: सभी धर्मों के ज्ञाताओं को अपने दरबार में बुलाता और उन के धर्म और तत्त्व ज्ञान के विषय में बहुत कुछ नाना प्रकार के प्रश्न कर अपना ज्ञान बढ़ाता था। जो बातें उसे ठीक लगतीं उन का स्वीकार भी करता था। हीरविजयसूरि का नाम सुनते ही उसे, उन से मिलने की प्रबल उत्कंठा हो आई। सूरिमहाराज के विषय में बादशाह ने अपने अधिकारियों से, वे कैसे और कहां पर रहा करते हैं, इस बारे में पूछताछ की। *इतिमादखान-गुजराती—जो अपने गुजरात के अधिकार काल में, सूरिजी से अनेक बार मिला था और उन के पवित्र जीवन से बहुत कुछ परिचित था—ने बादशाह से सूरिराज के संबंध में विशेष बातें कहीं: तथा उन का विहार स्थान, जो अधिक तया गुजरात था, बताया×। अकबर ने

* इतिमाद खान, ई० स० १५५४ से १५७२ तक, गुजरात के सुलतान अहमदशाह २ रे और मुजफ्फर शाह ३ रे के समय में, गुजरात के राज्य-कार्य में अग्रगण्य अमीर था। ई० स० १५८३-८४ में अकबर ने फिर भी इसे गुजरात का सूबेदार बनाया था। ( गुजरातनो अर्वाचीन इतिहास. )

× तदा मुदा तत्पदपद्मषट्पदोऽतिमितखानः शुभगीरवोऽवदत्।
इहाऽस्ति शास्ताकृतिनिगमवाग् व्रती महायतिर्हीर इति व्रतिप्रभुः॥
—विजयप्रशस्ति, १-१५।

उसी समय मेवडा जाति के मौंदी और कमाल नाम के अपने दो खास कर्म्मचारियों को बुला कर, अहमदाबाद के तत्कालीन सूबेदार ( गर्वनर ) शहाबुद्दीन अहमदखाँ के नाम पर एक फरमान पत्र लिख कर, गुजरात की ओर रवाना किये। इस फरमान में बादशाह ने सूबेदार को यह लिखा था कि-जैनाचार्य श्रीहीरविजयसूरि को, बडे आदर के साथ अपने पास-( दरबार-ए-अकबरी में ) भेज दें। शहाबुद्दीन ने यह फरमान पाते ही अहमदाबाद के प्रधान प्रधान जैन श्रावकों को अपने पास बुलाये और उन्हें अकबर का वह फरमान दिखा कर सूरिमहाराज को, फतहपुर जाने के लिए प्रार्थना करने की, आज्ञा दी। सूरिजी उस समय गंधार-बंदर ( जो भरूच जिले में, खंभात की खाडी के किनारे पर, बसा हुआ है और आज कल वेरान पडा है ) में चातुर्मास रहे हुए थे। इस लिये श्रावक लोक गंधार पहुंचे और अकबर के आमंत्रण का सारा हाल कह सुनाया। साथ में, अपनी ओर से वहां पर जाने की प्रार्थना भी की। सूरिमहाराजने सोचा कि अकबर बडा सत्य-प्रिय है इस लिए उस के पास जाने से और सदुपदेश देने से बहुत कुछ लाभ हो सकता है। धर्म की ख्याति के साथ देश की भलाई भी हो सकती है। यह विचार कर, सूरिजीने श्रावकों की प्रार्थना स्वीकार की और संवत् १६३८ के मार्गशिर वदि ७ के दिन गंधार बंदर से प्रस्थान किया। अहमदाबाद के श्रावक लोक सूरिजी के साथ ही चले। सूरिमहाराज, अपने मुनिधर्मानुसार, नंगे पांव-पैदल ही चलते थे। गंधार से चलकर, मही नदी को पार किया और +वटदल ( जिसे आज कल बटादरा कहते हैं ) नामक गाँव में पहुंचे। यहां पर खंभात ( जो कि निकट ही था ) का जैन समुदाय सूरिजी के दर्शनार्थ आया। दो चार दिन ठहर कर सूरिजी ने आगे प्रयाण किया और थोडे ही दिनों में अहमदाबाद

+ क्रमाद् वटदले फुल्लाम्भोजे भृङ्ग इवागमत्।
स्तंभतीर्थस्य सङ्घेन तस्मिन्प्रभुरवन्द्यत ॥
हीरसौभाग्य, स. ११, श्लो. १०९.।

पहुंचे । अहमदाबाद के लोकों ने उन का बड़े भारी समारोह से नगर प्रवेश कराया। शहाबुद्दीन ने सूरिजी को शहर में आये सुन कर आदर के साथ उन्हें अपने शाहीमहल में बुलवाये। बहुत से हाथी, घोडे तथा हीरा, माणिक्य, मोती आदि बहुमूल्य चीजें सूरिजी को भेट कर बोला कि—" हे साधु महोदय ! मुझे अपने स्वामी ( अकबर ) की आज्ञा है कि—" हीरविजयसूरिजी को जो कुछ चाहें वह भेट कर उन्हें मेरे पास आने की प्रार्थना करें।" इस लिये, आप इन चीजों को ले कर जिस तरह बादशाह मुझ पर खुश रहें वैसा कीजिए।" सूरीश्वर ने अपने मुनिजिवन का परिचय देते हुए खाँ से कहा कि—

रक्षामो जगदङ्गिनो न च मृषावादं वदामः क्वचि-
दादत्तं ग्रहयामहे मृगदृशां बन्धूभवामः पुनः।
आदध्मो न परिग्रहं निशि पुनर्नाश्नीमहि ब्रूमहे
ज्योतिष्कादि न भूषणानि न वयं दध्मो नृपैतान्वृतान् ॥

हीरसौभाग्य, ११ सर्ग, १९० श्लोक।

" हे नृप ! संसार मात्र के प्राणियों की हम रक्षा करते हैं, कभी भी झूठ नहीं बोलते, किसी के दिये विना हम कोई चीज हाथ में नहीं लेते, जगत् की सभी स्त्रियों के हम भाई समान हैं, सुवर्ण, चाँदी, हीरा आदि बहुमूल्य वस्तु का हम स्वीकार नहीं करते, न कभी रात को कोई चीज मुंहमें डालते, न किसी आभूषण को छूते हैं और नाहीं, अपने निर्वाह या स्वार्थ के कारण मंत्र, तंत्र या मूहूर्तादि बताते हैं। ऐसी दशामें तुमारी भेट की हुई इन चीजों को ले कर हम क्या करें ? " खाँ, सूरिजी के इन कठोर नियमों का हाल सुन कर चकित हुआ और बहुत बहुत उन की प्रशंसा करने लगा।

एते निःस्पृहपुङ्गवा यतिवराः श्रीमत्खुदारूपिणो
दृश्यन्तेऽत्र न चेदृशाः क्षितितले दृष्टा विशिष्टाः क्वचित्।

एवं तेन तदीयमुद्गलभटैः सम्यक् स्तवं प्रापिता
वाद्याडम्बरपूर्वकं निजगृहात् साध्वाश्रमे प्रेषिताः ॥

जगद्गुरु काव्य, १२९।

ये साधु महोदय निःस्पृहियों–त्यागियों में शिरोमणि और साक्षात् खुदा की मूर्ति है। इन के जैसा त्यागी महात्मा आज तक कहीं नहीं देखा। इस तरह का विचार कर खाँ ने, अपने सैनिकों के साथ, शाही बाजों के बजते हुए, सूरिमहाराज को, स्वस्थान पर पहुंचाये।

कुछ दिन अहमदाबाद में ठहर कर, जो दो आदमी अकबर का फरमान ले कर आये थे उन्हीं के साथ सूरिजी ने फतहपुर की तर्फ प्रयाण किया+। रास्ते में सबसे बड़ा शहर पहले पट्टन आया। यहां पर सूरिजी के बड़े सहाध्यायी और प्रखर पंडित उपाध्याय श्रीधर्मसागरजी तथा प्रधान पट्टधर श्रीविजयसेनसूरि आदि विशाल साधु-समुदाय सूरिजी के दर्शनार्थ उपस्थित हुआ। एक श्राविकाने इस शुभ प्रसंग पर हज़ारों रूपये खर्च कर बड़ा भारी उत्सव किया और कुछ जिनप्रतिमायें सूरिजी के हाथ से प्रतिष्ठित कराई। पट्टन में केवल ७ रोज ठहर कर सूरिमहाराज आगे चले। धर्मसागरजी उपाध्याय को संघ की संभाल रखने के लिये यहां पर रक्खे गये। विजयसेनसूरि, सिद्धपुर तक सूरिजी को पहुंचाने को गये और बाद में वापस लौटे। सिद्धपुर में, इस कृपारसकोश के कर्ता शांतिचन्द्र पंडित सूरिजी की सेवा में हाजर हुए जिन्हें अतियोग्य समझ कर सूरिजी ने अपने साथ में लिये। महोपाध्याय श्रीविमलहर्षगणि, जो गंधार ही से सूरिजी के साथ थे, उन को अपने पहले अकबर से मिलने के लिये जल्दी के साथ, आगे रवाना किये। सूरिजी धीरे धीरे चलते हुए सरोतरा ग्राम में पहुंचे। यहां का ठाकुर अर्जुन, जो बड़ा डाकू था, सूरिजी को अपने मकान पर ले जा कर उन का

+ सूरिराजोऽथ संप्रस्थितस्तत्पुरान्मेवडाभ्यां पुरोगामुकाभ्यां युतः।
—हीरसौभाग्य, १२–१।

खूब आदर-सत्कार किया। सूरिजी ने उसे मीठा धर्मोपदेश दिया जिस से उस ने शिकार वगैरह कुव्यसनों का सर्वथा त्याग कर दिया। सूरिजी आबू—पहाड़ पर के प्रसिद्ध मंदिरों की यात्रा कर सिरोही पहुंचे। यहां का राजा सुलतान-सिंह बड़े समारोह के साथ सूरिजी की पेशवाई में सामने आया और सारे नगर को खूब अच्छी तरह सजा कर खूब धूम-धाम से आचार्य-महाराज का प्रवेशोत्सव कराया। कुछ दिन ठहर कर सिरोही से आचार्य महाराज सादड़ी नगर को पहुंचे। महोपाध्याय कल्याण-विजयजी जो दक्षिण की ओर विचरते थे, सूरिजी को फतहपुर की तरफ जाते सुन कर, यहां पर दर्शनार्थ हाजर हुए। यहां से गमन कर सूरिजी राणपुर के धरणविहार की यात्रा कर आउआ नामक स्थान में पहुंचे। इस गाँव का मालिक जो ताल्हा सेठ था, उस ने आडंबर पूर्वक सूरिजी का शहर-प्रवेश कराया। जितने आदमी सूरिजी की अगवानी में गये थे उन सब को, ताल्हा सेठ ने एक एक पिरोजी सिक्का—जो उस समय वहां पर रुपये की जगह व्यवहार में लाया जाता था—भेट दिया। कल्याणविजय उपाध्याय, जो सादड़ी से यहां तक आचार्य महाराज को पहुंचाने आये थे, वापस लौटे। आउआ से चल कर कुछ ही दिन में सूरिजी मेडता नगर को पहुंचे। यहां का सुलतान सादिम सूरिजी की पेशवाई में आया। विमलहर्ष उपाध्याय जिनको सूरिजी ने, सिद्धपुर से, अपने पहले अकबर से मिलने के लिये आगे भेजे थे, वे किसी कारण वश यहां पर ठहरे हुए थे, आचार्य महाराज से मिले। नागोर और बीकानेर शहरों के संघ सूरिजी को वंदन करने लिये आये। विमलहर्ष उपाध्याय को सूरिजी ने आगे जाने की आज्ञा दे कर पंडित सिंहविमलगणि के साथ, जल्दी से रवाना किये और आप धीरे धीरे वहां से फतहपुर की तरफ बढने लगे। सूरिमहाराज सांगानेर स्थान पर पहुंचे जितने में तो उपाध्यायजी अकबर को आचार्यजी के आगमन की सूचना दे कर वापस आये और सूरिजी की सेवामें दाखल हुए।

बादशाह को सूरिमहाराज के सांगानेर पहुंचने की खबर मिलते

ही तुरन्त उसने थानसिंह, अमीपाल और मानू शाह आदि राजमान्य जैन साहुकारों को आज्ञा दी कि—सूरिमहाराज की अगवानी बडे भारी ठाट-पाट से की जाय। बादशाह का हुक्म होते ही बडे बडे अफ़सर और धनाढ्य जैन अनेक हाथी, घोडे, रथ और फौज ले कर सूरिजी के सामने सांगानेर पहुंचे। सूरिजी उन के साथ साथ फतहपुर के पास पहुंचे और शहर के बहार जगमल कछवाहा के महल में उस दिन ठहरे। कोई छः हिने की मुसाफिरी कर, संवत् १६३९ के ज्येष्ट वदि १३ शुक्रवार के दिन सूरिजीमहाराज फतहपुर पहुंचे। दूसरे दिन सवेरे ही अपने विद्वान् और तेजस्वी शिष्यों के साथ सूरिजी शाही दरबार में गये। इस समय मुनीश्वरजी के साथ-सैद्धान्तिक-शिरोमणि महोपाध्याय श्रीविमलहर्षगणि, अष्टोत्तरशतावधान विधायक और अनेक नृपमनरंजक श्रीशांतिचंद्रगणि, पण्डित सहजसागरगणि, हीरसौभाग्य-महाकाव्य के कर्ता के गुरु श्रीसीहविमलगणि, वक्तृत्व और कवित्व कला में अद्वितीय निपुण तथा विजयप्रशस्तिमहाकाव्य के रचयिता पंडित श्रीहेमविजयगणि, वैयाकरण चूडामणि पंडित लाभविजयगणि और सूरिजी के प्रधान-भूत श्रीधनविजयगणि आदि १३§ प्रधान शिष्य थे।

थानसिंह ने जा कर अकबर को सूरिजी के दरबार में आने की सूचना दी। बादशाह उस समय किसी अन्यावश्यकीय कार्य में गूंथा हुआ था इस लिये उसने अपने प्रिय-प्रधान शेख अबुलफजल को बुला कर सूरिमहाराज के आतिथ्य-सत्कार करने की आज्ञा दी। शेख सूरिजी के पास आ कर अकबर की आज्ञा के विषय में निवेदन किया और अपने महल में पधारने के लिये सूरिजी से प्रार्थना की। सूरिमहाराज उस के महल में पधारे और अपने योग्य उचित स्थान पर शेख की अनुज्ञा ले कर बैठ गये।

अबुल-फजल ने प्रथम बडी नम्रता के साथ सूरिजी से कुशल प्रश्नादि पूछे; और बाद में धर्मसंबंधी बातें पूछने लगा। कुरान और खुदा के विषय में उस ने अनेक सवाल जवाब किये जिन का बडी

§ देखो, विजयप्रशस्ति-काव्य के ९ वें सर्ग के २८ वे काव्य की टीका।

योग्यता के साथ, युक्तिसंगत प्रमाणों द्वारा सूरिमहाराज ने खंडनात्मक जवाब दिया† । सूरिमहाराज के विचार सुन कर अबुल-फजल बड़ा खुश हुआ और बोला कि "आप के कथन से तो यही सिद्ध होता है कि, हमारे कुरान में बहुत सी तथ्यंतर बातें लिखी हुई हैं* ।"

बातों ही बातों में मध्याह्न का समय हो गया । शेख सूरिजी से कहने लगाः—"महाराज ! भोजन का समय हो चुका है । यद्यपि आप जैसे निरीह महात्माओं को शरीर की बहुत कम दरकार रहती है तो भी जगत् की भलाई के लिये थोड़ा बहुत इस का पोषण करना आवश्यक है । इस लिये किसी उचित प्रदेश में बैठ कर आप भोजन कर लीजिए ।" शेख के कथन से सूरिजी पास ही में जो कर्णराजा का महल था उस में भोजन करने के लिये गये, जहां पर पहले ही कुछ साधु, गाँव में से भिक्षाचरी कर लाये थे । सूरिजी सदैव एक ही वार आहार लिया करते थे और वह भी प्रायः नीरस ।

अपने कार्य से निवृत्त हो कर बादशाह दरबार में आया और सूरिजी को बुलाने के लिये अबुल-फजल के पास नौकर को भेजा । अबुल-फजल सूरिमहाराज को साथ में ले कर दरबार में हाजर हुआ । सूरिजी को आते देख कर अकबर अपने सिंहासन से उठा और कुछ कदम सामने जा कर बड़े भाव से प्रणाम किया । बादशाह के साथ उस के तीनों पुत्रों—शेख सलीम, मुराद और दानियाल—ने भी तद्वत् नमस्कार किया । सूरिजी ने सब को शुभाशीषें

† इन शंका-समाधानों का उल्लेख "हीरसौभाग्य-महाकाव्य" के, १३ वें, सर्ग में बड़े विस्तार के साथ किया गया है । जिज्ञासु पाठक वहां से देख लेवें ।

* इदं गदित्वा विरते मुनीन्द्रे शेखः पुनर्वाचमिमामुवाच ।
विभाव्यते मद्गुरुग्रन्थवाचि वीचीव तथ्येतरता तदुक्तौ ॥

हीरसौभाग्य, १३-१४८ ।

दो। " गुरुजी ! चंगे तो हो+ " यह कह कर बादशाह ने सूरिजी का हाथ पकडा और अपने खास कमरे में ले गया । वहां पर किंमती गालिचे बिछे हुए थे इस लिये सूरिजी ने उन पर पैर रखने से इनकार किया। बादशाह को इस बात पर आश्चर्य हुआ और उस का कारण पूछा। सूरिजी ने कहा कि—" महाराज ! शायद इन के नीचे कोई चूंटी वैगरह प्राणि हों तो मेरे पैर के वजन से वे दब कर जायँ इस लिये हमारे शास्त्रों में मुनियों को ऐसे वस्त्राच्छन्न-प्रदेश पर पैर रखने की मनाई की गई है ! " बादशाह ने सोचा कि ये महात्मा-पुरुष हैं और शायद इन्हों ने कहीं इन बिछानों के नीचे अपनी ज्ञानदृष्टि से प्राणियों का अस्तित्व जान तो न लिया हो। क्यों कि नहीं तो ऐसी पक्की जमीन पर चूंटियों वगैरह का संभव ही कैसे हो सकता है? अकबर ने गालिचे का एक शिरा उठाया तो दैवयोग से उस के नीचे बहुत सी चूंटियें नज़र पडीं ! बादशाह चकित हो गया। मुनीश्वर के उक्त वचन ने उस के दिल में बडा गहरा प्रभाव डाला। उस ने वहीं पर सुवर्णासन ( सोने की कुर्सी ) रखवाया और सूरिजी से उस पर बैठने की प्रार्थना की। सूरिमहाराज ने यह कर कि—" हम लोक किसी प्रकार के धातु का स्पर्श नहीं कर सकते" उस पर भी बैठने की अनिच्छा प्रदर्शित की । खैर, वहीं पर शुद्ध और कोरी जमीन पर अपना ही एक छोटा सा ऊन का कपडा बिछा कर सूरिजी बैठ गये। बादशाह भी उन के सामने वहीं गालिचे पर बैठ गया। अबुल-फजल और थानसिंह आदि अन्यान्य सभ्य भी अपने अपने उचित स्थान पर बैठ गये। अकबर ने सूरिजी से कुशल-प्रश्नादि पूछे और अपनी तर्फ से जो तकलीफ दी गई उस की माफी मांगी। सूरिमहाराज ने उचित वाक्यों द्वारा उस

---

+ चङ्गा हो गुरुजीति वाक्यचतुरो हस्ते निजं तत्करम्
कृत्वा सूरिवराधिनाथ सदनान्तर्वेश्मरुद्धाङ्गणे ।
तावच्छ्रीगुरवस्तु पादकमलं नारोपयन्तस्तदा
वस्त्राणामुपरीति भूमिपतिना पृष्टाः किमेतद् गुरो ! ।

जगद्गुरु काव्य, १६८ ।

के आमंत्रण का समर्थन किया। बादशाहने पूछा कि आप कहां से और किस हालत मे चले आ रहे हैं? जवाब में सूरिजी ने कहा, कि-" आप की इच्छा के कारण हम गुजरात के गंधार बंदर से पैदल ही चले आ रहे हैं।" बादशाह यह सुन कर दंग हुआ और बोला कि-" अहो! मेरे लिये ऐसी वृद्धावस्था में, इतनी दूर से और इतने दिनों से आप चले आ रहे हैं, तथा ऐसा कठिन कष्ट उठा रहे हैं? क्या गुजरात के मेरे सूबेदार शहाबुद्दीन अहमदा खाँ ने अपनी कृपणता के कारण आप को सवार होने के लिये कोई सवारी वगैरह भी नहीं दी*। मुनीश्वर ने कहा-" उन्हों ने तो सब कुछ देना चाहा था परंतु हम अपने नियमानुसार ऐसी एक भी कोई चीज़ नहीं ले सकते।" बादशाह विस्मित हो कर थानसिंह की ओर देखने लगा और बोला कि—" थानसिंह! मै तो महात्मा के इस जगद्विलक्षण और अति कठिन जीवन से अनभिज्ञ था परंतु तूं तो अच्छी तरह परिचित था। तो फिर मुझ को पहले ही-सूरिमहाराज को इधर का आमंत्रण देने के समय में ही-ये सब बातें क्यों न जनाईं जिस से इन महात्माओं को अपने पास बुलाने का इतना कठिन कष्ट न दिया जाता और इन की आत्म-समाधि में नाहक का विघ्न डाल कर मै पाप का हिस्सेदार भी न बनता!" थानसिंह, अकबर के मुंह के सामने टगर टगर देखने लगा और इस का क्या उत्तर दिया जाये यह सोचने लगा। कुछ ही मिनिट बाद, बादशाह स्वयं फिर—थानसिंह को उद्दिश्य कर—बोला कि—" हाँ, मैं तेरी बनियासाई बाजी समझ गया हूं। तूं ने खुद अपना मतलब साधने के इरादे से, इन बातों से मुझे अज्ञान रक्खा है। क्यों कि सूरिमहाराज आज तक कभी इधर नहीं आये इस लिये उन की सेवा-शुश्रूषा करने का महान् लाभ तेरे जैसे गुरु भक्त को नहीं मिला। मेरे बुलाने से जो सूरिमहाराज का इधर आगमन हो और जिस का

* भूपोऽप्युवाचेति न साहिबाख्यखानेन युष्मभ्यमदायि किञ्चित्।
तुरङ्गमस्यन्दनदन्तियानजांबूनदाद्यं हृदमूष्णिनेव ॥ १८६ ॥

हीरसौभाग्य, १२ सर्ग।

लाभ विशेष कर तुझे और तेरे जातिभाईयों को मिले, तो इस से अधिक सौभाग्य की बात, तुमारे लिये, और क्या हो सकती है ?" बादशाह के इन बचनों से सारा ही सभा-मण्डल खुश खुश हो गया।

अकबर ने सूरिजी से रास्ते का हाल जानना चाहा परन्तु उस का ठीक उत्तर उन की ओर से न मिलता देख, पास के किसी अधिकारी को पूछा कि "सूरिमहाराज को लेने के लिये कौन आदमी गये थे ?—जो गये हों उन्हें यहां बुलाओ।" अधिकारी ने जवाब दिया कि-"हुजूर मौन्दी और कमाल नाम के, आप के खुद दूत गये थे×"। बुलाने पर वे तुरन्त हाजर हुए। बादशाह ने उन से सूरिमहाराज की सारी मुसाफिरी का हाल पूछा। उन्हों ने क्रम से, संक्षेप में, वे सब बातें कह सुनाई जो सूरिजी के साथ चलते हुए रास्ते में उन्हों ने अनुभूत की थी। वे बोलेः—"हुजूर ! ये महात्मा, आज कोई लग भग छः महिने हुए गंधार-बंदर से पैदल ही चले आ रहे हैं। अपना जितना सामान है सारा आप ही उठा कर चलते हैं। और किसी को नहीं देते। भिक्षा, गॉव में से, घर घर से, मांग लाते हैं और जैसा मिला वैसा खा लेते हैं। अपने निमित्त बनी हुई किसी चीज को छूते तक भी नहीं। सदा नीचे जमीन पर ही सोते हैं। रात को कोई भी वस्तु मुंह में नहीं डालते। चाहे कोई इन्हें पूजे और चाहे कोई गालियां दे, इन के मन दोनों समान हैं। ना किसे कभी वर देते हैं और नाही कभी शाप।" इत्यादि बातें सुन कर अकबर के साथ सारा ही दरबार आश्चर्य और आनंद में निमग्न हो गया। अकबर सूरिमहाराज पर मुग्ध हो गया और अनेक प्रकार से उन की प्रशंसा करने लगा।

इस तरह परस्पर आलाप-संलाप होने बाद अकबर अकेले सूरिजी को एकान्त-महल में ले गया और अन्यान्य सभ्यों को, शां-

× मौन्दी-कमालाविति नामधेयौ निदेशतः शासनहारिणौ वः।
इतोऽजिहानामिव मूर्तिमन्तौ लेखौ वलेखाविव कामचारौ ॥
हीरसौभाग्य काव्य, १३—२०७।

तिचन्द्र आदि मुनिवरों के साथ विद्वद्गोष्ठी करने की आज्ञा दे गया। उस एकान्त-भवन मे सूरिमहाराज ने अकबर को अनेक प्रकार का धर्मोपदेश दिया। ईश्वर, जगत्, सुगुरु और सद्धर्म के विषय में भिन्न भिन्न दृष्टि से सूरिजी ने अपने विचार प्रदर्शित किये जिस से अकबर के दिल मे बहुत कुछ सन्तोष हुआ। अभी तक तो वह सूरिजी के चारित्र पर ही मुग्ध हो रहा था परन्तु अब तो उन की विद्वत्ता का भी वह कायल हुआ। धर्म संबंधी बात चीत हो चूकने पर, अकबर ने सूरिजी की परीक्षा करने के लिये पूछा कि "महाराज! आप सर्व शास्त्र के पारगामी हैं-आप से कोई बात छीपी नहीं है। इस लिये कृपा कर कहिए कि-मेरी जन्म कुंडलि में, मीन राशि पर जो शनैश्चर आया हुआ है, उस का मुझे क्या फल होगा। *" सूरिजी बोलेः—"पृथ्वीश! यह फलाफल बताने का काम गृहस्थों का है। जिन्हें अपनी आजीविका चलानी होती है वे इन बातों का ज्ञान प्राप्त करते हैं। हमे तो केवल मोक्ष मार्ग के ज्ञान की अभिलाषा रहती है जिस से वह जिन शास्त्रों से प्राप्त हो सकता हो उसी के विषय में हमारा श्रवण, मनन और कथन हुआ करता है×" अकबर ने अनेक बार इस प्रश्न का उच्चारण किया परंतु सूरिजी इसी एक उत्तर के सिवा और कुछ भी अक्षर नहीं बोले। सायंकाल का समय हो आया देख कर बादशाह और मुनीश्वर अपने स्थान से ऊठे और सभा मंडप मे पहुंचे। इधर भी शेख अबुल-फजल और अन्यान्य विद्वान् सूरिजी के शिष्यों के साथ अनेक प्रकार के वार्ता-विनोद और धर्म-विवाद कर आनन्दित हो रहे थे। नृपति और मुनिपति के आते ही सब मौन हुए। बादशाह ने अबुल-फजल को लक्ष्य कर सूरिजी की विद्वत्ता, निःस्पृहता और पवित्रता की बहुत

* पुरेऽनयीवावानिमानुपेयिवान य एष मीने तरणेस्तनूरुहः।
स मत्सरीवापकरिष्यति प्रभो क्षितेः पतीनामुत तीव्रतां किमु॥

× गुरुर्जगौ ज्यौतिषिका विदन्त्यदो न धार्मिकादन्यदवैमि वाङ्मयात्।
यतः प्रवृत्तिर्गृहमेधिनामियं न मुक्तिमार्गे पथिकीबभूवुषाम्॥

हीरसौभाग्य काव्य, सर्ग १४।

बहुत सराहना की। शेखने भी सूरिमहाराज के शिष्यों की बड़ी तारिफ की। सभा में बादशाह ने सूरिजी के शिष्यों की संख्या पूछी परंतु सूरि महाराज ने "हां, कुछ थोडे से है" कह कर अपनी विभुता नहीं बताई। बादशाह ने पहले ही सुन रक्खा था कि सूरिमहाराज के दो हजार शिष्य हैं; इस लिये उसने आप ही उतने बताये, जिस का समर्थन थानसिंह ने "जी हुजूर" कह कर किया। सभा में जितने शिष्य बैठे हुए थे उन के नाम बादशाहने पूछे; जिन का उत्तर एक दूसरे शिष्य ने, एक दूसरे का नाम बता कर दिया।

पद्मसुन्दर नामक-नागपुरीय तपागच्छी-जैन यति पर, अकबर का, पूर्वावस्था में बड़ा प्रेम था। अकबर उसे सदा अपने पास ही रखता था। उस के पुस्तकालय में हिन्दु-और जैनसाहित्य की बहुत पुस्तकें थीं। यति के मर जाने पर वे सब पुस्तकें अकबर ने अपने महल में रक्खी थीं. यह विचार कर कि जब कोई सब से अच्छा महात्मा मुझे मिलेगा तब उसे ये भेंट करूंगा। अकबर की दृष्टि में हीरविजयसूरि सर्वोच्च साधु मालूम दिये इस लिये उसने अपने बडे पुत्र युवराज सलीम सुलतान द्वारा वे सब पुस्तकें महल में से वहां पर मंगवाईं। खानखाना नामक अफसर ने पेटियों में से पुस्तकें निकाल निकाल कर बादशाह के सामने रक्खीं×। बादशाह ने सूरिजी से, पुस्तकों का पूर्व-इतिहास कह कर उन्हें लेने की प्रार्थना की। अकबर बोला कि—"आप सर्वथा निःस्पृह महात्मा हैं इस लिये और कोई मेरे पास ऐसी चीज नहीं है जो आप को भेंट करने योग्य हो। केवल एक मात्र ये पुस्तकें ही ऐसी हैं जो आप को ग्राह्य हों। इस लिये इन्हें स्वीकार कर मुझे उपकृत कीजिए।" सूरिजी ने पुस्तकें लेने का इनकार कर कहा कि—"राजेश्वर! हम लोकों को जितनी पुस्तकें चाहिए उतनी तो हमारे पास हैं। फिर

× गृहाद्थानायितमङ्गजन्मना स खानखानेन च मुक्तमग्रतः।
महीमरुत्वान्प्रमदादिवोपदां मुनीशितुर्ढौकयति स्म पुस्तकम्।

हीरसौभाग्य, सर्ग काव्य, १४।

इन्हें, बिन जरूरत, ले कर हम क्या करें ? यह भी एक प्रकार का परिग्रह ही है परंतु आत्मसाधन मे मुख्य सहायक होने के कारण इन का रखना हमारे लिये उचित है । परंतु, आवश्यकता से अधिक रखना ममत्व का कारण होने से हमें इन पुस्तकों की जरूरत नहीं है । " सूरिमहाराज के बहुत इनकार कर ने पर भी अन्त में अबुल-फजल ने बीच में पड कर उन्हें पुस्तके लेने से बाध्य किये । सूरिजी ने उन का सादर स्वीकार कर " अकबरीय-भाण्डागार " के नाम से आगरे में रख दी ।

समय हो जाने से सूरीश्वर ने स्वस्थान पर जाने की इजाजत मांगी । बादशाह ने थानसिंह को बुला कर कहा कि " मेरे जो खुद शाही बाजे है उन के साथ, बडी धूमधाम पूर्वक, मुनीश्वर को अपने स्थान पर पहुंचा दो* । " शाही हुक्म होते ही सब तैयारी की गई । शाहीफौज, बडे बडे अफसर और अनेक प्रकार के वादित्रों के साथ सूरिमहाराज अपने स्थान पर पहुंचे । जैन लोकोंने इस बात की बडी भारी खुशी मनाई और हजारों रूपये गरीब-गुरबों को बॉंट दिये गये ।

कुछ दिन फतहपुर ठहर कर मुनीश्वर चातुर्मास करने के लिये आगरा को गये । संवत् १६३९ का चातुर्मास वहीं बिताया । मार्गशिर महिने मे सूरिजी शोरीपुर-तीर्थ की यात्रा करने को गये । कुछ समय तक इधर उधर घूम कर फिर वापस आगरा आये । वहां पर चिंतामणि-पार्श्वनाथ की प्रतिष्ठा की । थोडे दिन ठहर कर, आगरा से फिर फतहपुर पहुंचे । सूरिजी को शहर मे आये सुन कर अकबर ने फिर उन से मिलने की इच्छा प्रकट की । अबुल-फजल के महलों मे, दूसरी बार सूरि महाराज मुगल-सम्राट् से मिले ।

* मदीयतूर्यादिनिनादसादरं जगज्जनानन्दिमहेन मेदुरम् ।
स्वमालयं लम्भय साधुसिन्धुरं तदं शशीवामृतवाहिनीवरम् ॥

हीरसौभाग्य काव्य, १४ सर्ग ।

घंटो तक धर्म-चर्चा होती रही। सूरिजी ने प्रजा और प्राणियों के हित के लिये बादशाह को अनेक प्रकार का सद्बोध दिया। मद्य और मांस का सेवन नहीं करने के लिये भी उपदेश दिया गया। पहली मुलाकात के समय, सूरिजी की निःस्वार्थ वृत्ति ने अकबर के दिल में जिस सद्भाव के बीज को बोह दिया था वह इस समय की मुलाकात मे अंकुरित हो गया। बादशाह बोला—" मुनीश्वर ! आपने जो जो बातें मुझे, अपने हित के लिये कहीं है वे बिल्कुल ठीक है और आप के कथन का मैं अवश्य आदर करूंगा। मैंने आप को बडी दूर से, बहुत कष्ट दे कर बुलाये है और आपने भी अपना परोपकार-भाव, यहां आकर स्पष्ट रूप से प्रकट किया है। आपने जो जो सदुपदेश मुझे दिये है वे अमूल्य हैं; मैं आप की इस कृपा का बडा ही ऋणी—कर्जदार-हूं। मेरी यह इच्छा है कि मेरे आधिपत्य में गाँव, नगर, देश, हाथी, घोडे, सुना, चांदी आदि जितनी चीजें हैं उन में से जो आप की मर्जी में आवे उसे स्वीकार कर मेरे सिर पर से इस उपकार के भार को कुछ कम कीजिए। सूरिमहाराज ने कहा—" शाहन्शाह ! मेरे जीवनोद्देश और मुनिधर्म से आप बहुत कुछ परिचित हो चुके है इस लिये इन चीजों के लेने का मुझ से आग्रह करना निरर्थक है। मुझे इच्छा है केवल आत्म-साधन करने की। इस मे यदि वैसी चीज आप मुझे दें कि जिस से मेरा आत्म-कल्याण हो, तो मै उसे बडे उपकार के साथ स्वीकार लूंगा। " बादशाह इस के उत्तर में क्या कह सकता था? वह चुप कर गया। अकबर को मौन हुआ देख फिर मुनिमहाराज बोले—" आप मुझे जो कुछ देना चाहते हैं उस के बदले मे, मेरे कथन से, जो कैदी वर्षों से कैदखानें मे पडे पडे सड रहे है, उन अभागे पर दया ला कर, छोड दीजिए। जो बेचारे निर्दोष पक्षी बे गुनाह पीजडो में बन्ध किये गये हैं उन्हे उडा दीजिए। आप के शहर के पास जो डाबर नाम का १२ कोस लंबा चौडा तालाव है, कि जिस में रोज हजारों जालें डाली जाती है, उन्हें बंध कर दीजिए। हमारे पर्युषणों के पवित्र दिनों मे आप के सारे राज्य में, कोई भी

मनुष्य, किसी प्रकार के प्राणिकी हिंसा न करें ऐसे फरमान लिख दीजिए।" बादशाह ने कहा—"महाराज! यह तो आप ने अन्य जीवों के मतलब की बात कही है। आप अपने लिये भी कुछ कहें*।" सूरिजी ने उत्तर दिया—"नरेश्वर! संसार के जितने प्राणि हैं उन सब को मैं अपने ही प्राणों के समान गिनता हूं। इस लिये उन के हित के लिये जो कुछ किया जायगा वह मेरे ही हित के लिये किया गया है; ऐसा मैं मानूंगा।" बादशाह ने सूरिजी की आज्ञा का बडे आदर-पूर्वक स्वीकार किया। वहां बैठे ही बैठे, कैदखाने में जितने कैदी थे उन्हें छोड देने का और पीजडों मे जितने पक्षी थे उन्हे उडा देने का हुक्म दे दिया। डाबर तालाव में जालें डालने की मनाई भी की गई। पर्युषणों के आठ ही दिन नहीं परंतु उन मे ४ दिन बादशाह ने अपनी ओर के भी मिला कर १२ दिन तक जीववध के बंध करने के ६ फरमान लिख दिये। जिन का व्योरा इस प्रकार है:—१ ला सूबे गुजरात का, २ रा सूबे मालवे का, ३ रा सूबे अजमेर का, ४ था दीली और फतहपुर का, ५ वा लाहोर और मुलतान का तथा ६ वा पांचों सूबों का, सूरिजी के पास रखने का। बादशाह बोला:—

पलाशतां बिभ्रति यातुधाना इवाखिला अप्यनुगामिनो मे।
अमारिरेषा न च रोचते क्वचिन्मलिम्लुचानामिव चन्द्रचन्द्रिका॥
शनैः शनैस्तेन मया विमृश्य प्रदास्यमानामथ सर्वथैव।
दत्तामिवैतामवयान्तु यूयममारिमन्तर्महतेव कन्या॥

हीरसौभाग्य, स. १४, प. १९९-२००।

"मुनीश्वर! मेरे जितने अनुगामि—नौकर हैं वे सब मांसाहारी हैं इस लिये उन्हें यह जीवहत्या के बंध कर

* इयं तु पूज्येषु परोपकारिता प्रसादनीयं निजकार्यमप्यथ।
तमूचिवानेष यदङ्गिनोऽखिलानसूनिवावैमि ततः परोऽस्तु कः॥
हीरसौभाग्य, स. १४, श्लो १७९।

ने की बात रुचती नहीं है इस लिये मैं धीरे धीरे, इतने ही दिन नहीं परंतु और भी अधिक दिन आप को दूंगा-अर्थात् अधिक दिनों तक जीव वध न किया जाने के फरमान लिख दूंगा। पहले की तरह अब मैं शिकार भी न करूंगा। संसार के पशु-प्राणि सुखपूर्वक मेरे राज्य में, मेरी ही तरह रहें ऐसा काम करूंगा*।" यह कह कर बादशाहने सूरिजी की परोपकारिता की वारंवार प्रशंसा की और उन्हें "जगद्गुरु ×" की महान् उपाधि (पद्वी) दी। कुछ बडे बडे कैदियों को अपने पास बुला कर सूरिजीके पगों में उन का मस्तक टिकवाया और उन्हें छोड जाने का आनंद-समाचार सुनाया। बाद में अकबर वहां से ऊठ कर डाबर-तालाव के किनारे गया। साथ में सूरिजी के प्रधानभूत शिष्य धनविजयजी को ले गया। वहां पर उन की समक्ष, सब पक्षियों को पीजडों में से निकाल निकाल कर आकाश में उडा दिये। सूरिजी वहां से ऊठ कर शाही बाजों के बजते हुए अपने उपाश्रय में पहुंचे। श्रावकों ने उस समय जो आनंद और उत्सव मनाया उस का वर्णन नहीं किया जाता। मेडतीया शाह सदारंग ने, उस खुशाली में हजारों रूपये गरीब गुरबों को और सेंकडों हाथी घोडे याचकों को दान में दे दिये। शाह थानसिंह ने अपने बनवाये हुए मंदिर में जिनप्रतिमा की प्रतिष्ठा कराने के निमित बडा भारी महोत्सव प्रारंभ किया। प्रतिष्ठा के साथ श्रीशांतिचन्द्रजी को "वाचक (उपाध्याय)" पद भी प्रदान किया गया। थानसिंह ने उस समय अगणित द्रव्य व्यय किया। शाह दुर्जनमल्ल ने भी एक वैसा ही दूसरा प्रतिष्ठा महोत्सव किया। उस साल का-संवत् १६४० का-चातुर्मास्य सूरी-

* प्राग्वत्कदाचिन्मृगयां न जीवहिंसां विधास्ये न पुनर्भवद्वत्।
सर्वेऽपि सत्त्वाः सुखिनो वसन्तु स्वैरं रमन्तां च चरन्तु मद्वत्॥

× गुणश्रेणी मणिसिन्धोः श्रीहीरविजयप्रभोः।
जगद्गुरुरिदं तेन बिरुदं प्रददे तदा॥

हीरसौभाग्य

करने वहीं व्यतीत किया। पर्युषणा के दिनों में शाही हुक्म से सारे राज्य में, क्या हिंदू और क्या मुसलमान ? सभी के लिये जीव-वध के मनाई के ढंढोरे पीटे गये। अशक्य जैसी बात का होना देख कर सभी लोकों को आश्चर्य हुआ। जैनधर्म की करुणा का प्रचंड प्रवाह, कुछ देर के लिये, सर्वत्र फैल गया। असंख्य प्राणियों को अभय-दान मिला। जैन प्रजा को फिर एक बार परमार्हत महाराजाधिराज श्रीकुमारपाल का स्मरण हो आया।

चतुर्मास्ती की समाप्ति अनंतर सूरीश्वर वहां से विदा हुए। बादशाह की इच्छा से शांतिचन्द्र उपाध्याय वहीं रक्खे गये। जगद्गुरु आगरे हो कर मथुरा गये। और वहां के प्राचीन जैन-स्तूपों की यात्रा की। मथुरा से गवालियर पहुंचे। वहां के गोपगिरि-पर्वत पर आई हुई विशाल-काय और भव्याकृति जिनमूर्ति के, जो "बावनगजा" के नाम से प्रसिद्ध है, दर्शन किये। गवालियर से जगद्गुरु अलाहाबाद पधारे और सं० १६४१ का वर्षा-समय वहीं बिताया। शीत-काल में वहां से प्रयाण कर, रास्ते में ठहरते और असंख्य मनुष्यों को सदुपदेश देते पुनः आगरा आये। सं० १६४२ के वर्षाकीय चार महिने वहीं ठहरे। सूरिजी के उपदेश से लोकों ने अनेक धर्मकृत्य और पुण्य कार्य किये जिस से जैन धर्म की बडी प्रभावना हुई। हजारों हिन्दू और मुसलमानों ने मांसाहार और मद्यपान का त्याग किया।

सूरि महाराज की अवस्था इस समय कोई ६० वर्ष की थी। शरीर-स्थिति दिन प्रति दिन शिथिल होती देख उन्हों ने वापस गुजरात मे जाना चाहा और वहां के शत्रुंजय, गिरनार आदि पवित्र तीर्थों की यात्रा कर, वहां पर किसी पावन स्थान पर शेष जीवन व्यतीत करना चाहा। सूरीश्वर ने अपनी यह इच्छा बादशाह से जनाई और गुजरात में आने की इजाजत मांगी। साथ में आपने एक यह अर्ज भी बादशाह से कराई कि "गुजरात में शत्रुंजय, गिरनार, आबू, तारंगा वगैरह जो हमारे बडे पवित्र तीर्थ हैं उन

पर, कितनेक अविचारी मुसलमान, हम लोगों के दिल को दुःख पहुंचे वैसा हिंसादि कृत्य कर, तीर्थ की पवित्रता को भ्रष्ट करते रहते हैं और उन पर अपना अनुचित हस्तक्षेप करते रहते हैं। इस लिये बादशाह की हुजूर में अर्ज है कि इन तीर्थों के विषय में एक ऐसा शाही फरमान हो जाना चाहिए कि जिस से कोई भी मनुष्य, उन तीर्थों पर किसी प्रकार का अनुचित दखल और अयोग्य काम न करने पावे।" कहने की आवश्यकता नहीं कि इस अर्जी के मुताबिक, शाही फरमान के लिखे जाने में कुछ भी विलम्ब हुआ हो। बादशाह ने अपने फरमान में केवल गुजरात के तीर्थों के विषय ही में नहीं परन्तु बंगाल और राजपूताना में भी समेतशिखर (पार्श्वनाथ-पहाड) और केसरीया (धूलेव) वगैरह जितने जैनश्वेताम्बर-संप्रदाय के तीर्थ हैं उन में से किसी पर भी कोई मनुष्य अपना दखल न करे और कोई जानवर वगैरह न मारे तथा ये सब स्थान जैनाचार्य श्रीहीरविजयसूरि को सौंपे गये हैं: ऐसा लिख कर दिया;—(देखो फरमान-नं. २ ग) सूरिमहाराज, अकबर की अनुमति पा कर तथा इस फरमान को ले कर, अपने शिष्यों के साथ गुजरात की तरफ रवाना हुए।

ऊपर लिखा गया है कि—जगद्गुरु ने, फतहपुर से चलते समय बादशाह की इच्छानुसार श्रीशांतिचन्द्र उपाध्याय को वहीं पर— अकबर के दरबार ही में—रख दिये थे। उसी दिन से उपाध्यायजी निरंतर बादशाह के पास जाने लगे और विविध प्रकार का उसे सदुपदेश देने लगे। प्रसंग वश और भी अनेक प्रकार का वार्तालाप होने लगा। शांतिचन्द्रजी बडे भारी विद्वान् और एक ही साथ एक सौ आठ अवधान करने की अद्भुत शक्ति धारण करने वाले अप्रतिम प्रतिभावान् थे। उन्हो ने, इस के पहले, अपनी विद्वत्ता और प्रतिभा द्वारा राजपूताना के अनेक राजाओं का मनरंजन किया था। बहुत से विद्वानों के साथ वाद-विवाद कर जयपताका प्राप्त की थी। ईडर-गढ के महाराय श्रीनारायण की सभा में वहां

के दिगंबर भट्टारक वादीभूषण के साथ विवाद कर उसे पराजित किया था। वागड के, घटशिल नगर में, वहां के अधिपति और जोधपुर के महाराज श्रीमल्लदेव के भ्रातृव्य, राजा सहस्रमल्ल की सन्मुख, गुणचंद्र नामक दिगंबराचार्य को भी परास्त किया था। इस तरह अनेक नृपतियों को उन्हों ने शास्त्रार्थ और शतावधानादि द्वारा अपने प्रति सद्भाव धारण करने वाले बनाये थे। अकबर भी उन की विद्वत्ता से बडा खुश हुआ। ज्यों ज्यों उस का परिचय उपाध्यायजी से अधिक होता गया त्यों त्यों वह उन पर विशेष अनुरक्त होता गया। बादशाह के सौहार्द और औदार्य से प्रसन्न हो कर उपाध्यायजी ने उस की प्रशंसा में इस "कृपारसकोश" की रचना की। १२८ पद्य के इस छोटे से काव्य में, अकबर के शौर्य, औदार्य और चातुर्य आदि गुणों का संक्षेप में, परन्तु बडी मार्मिकता से, वर्णन किया गया है। अकबर इस कृपारस का श्रवण द्वारा पान कर बहुत तृप्त हुआ। इस तृप्ति के उपलक्ष्य में, उस ने हीरविजयसूरि की जगत् की भलाई के वास्ते जो जो शुभ इच्छायें थीं वे सब, उपाध्यायजी के कथन से, पूर्ण कीं। इस ग्रंथ के, अंत के, १२६-७ वें पद्यों में स्पष्ट लिखा है कि "इस बादशाह ने जो जजिया कर माफ किया, उद्धत मुगलों से जो मंदिरों का छुटकारा हुआ, कैदमें पडे हुए कैदी जो बन्धन रहित हुए, साधारण राजगण भी मुनियों का जो सत्कार करने लगा, साल भर में छः महिने तक जो जीवों को अभयदान मिला और विशेषकर, गायें भैंसें बेल और पाडे आदि जो पशु कशाई की छुरि से निर्भय हुए; इत्यादि शासन की–जैनधर्म की समुन्नति के जगत्प्रसिद्ध जो जो कार्य हुए उन सब में यही ग्रंथ (कृपारस कोश) उत्कृष्ट निमित्त हुआ है—अर्थात् इसी ग्रंथ के कारण उपर्युक्त सब कार्य बादशाह ने किये हैं।"

१२१ वें पद्य का

भूयस्तरां परिचितैर्विदितस्वभावः

स्वामी नृणामयमयाचि मया कृपार्थम्।

यह पूर्वार्द्ध खास ध्यान खींचने लायक है। उपाध्यायजी कहते हैं कि—मैंने बादशाह के पास इन सुकृत्यों की जो याचना की है वह एक दम नहीं की। मेरा बादशाह से बहुत बहुत परिचय हुआ और मैंने उस के स्वभाव को ठीक ठीक जान लिया। जब बादशाह बहुत प्रसन्न हुआ और मैंने यह निश्चित कर लिया कि इस समय इस से जो कुछ कहा जायगा वह स्वीकार करेगा तब, मैंने उस के पास प्राणियों के हित के लिये, इन बातों की याचना की।

बादशाह के ये सब कार्य कर देने पर, सूरिजी को इन की खुश खबर देने के लिये तथा उन के दर्शन करने के लिये उपाध्यायजी ने अकबर से गुजरात में जाने की इजाजत मांगी। शांतिचन्द्रजी ने, अपने ही समान विद्वान् और अपने खास सहाध्यायी भानुचन्द्र नामक पंडित को अकबर के दरबार में छोड कर, आप गुजरात को रवाना हुए। फतहपुर से चल कर कुछ महिनों की मुसाफिरी बाद उपाध्यायजी पट्टन पहुंचे और वहां पर जगद्गुरु के दर्शन किये। बादशाह के उन सब सुकृत्यों का हाल, जो उस ने उपाध्यायजी के कथन से किये थे, सूरिजी को कह सुनाया और वे फरमान पत्र भी उन के चरणों में भेंट किये जिन में जजिया कर के उठा देने का तथा वर्ष भर में छः महिने जितने दिनों तक जीव वध के न किये जाने का हाल और हुक्म था। सूरिजी को यह जान कर जितनी खुशी हुई उस का उल्लेख करने की इस लेखिनी में ताकात नहीं। वे उपाध्यायजी पर बडे प्रसन्न हुए और उन के इन कार्यों की बहुत बहुत प्रशंसा करने लगे। जो जो दिन जीव-वध के लिये निषिद्ध किये गये उन का जिक्र "हीरसौभाग्य-काव्य" (सर्ग १४) में इस प्रकार किया हुआ है—

श्रीमत्पर्युषणादिना रविमिताः सर्वे रवेर्वासराः<br>
सोफीयानदिना अपीददिवसाः संक्रान्तिघस्राः पुनः।<br>
मासः स्वीयजनेर्दिनाश्च मिहिरस्यान्येऽपि भूमीन्दुना<br>
हिन्दुम्लेच्छमहीषु तेन विहिताः कारुण्यपुण्यापणाः॥

तेन नवरोजदिवसास्तनुजजनृ रजबमासदिवसाश्च ।
विहिता अमारिसहिताः सलतास्तरवो घनेनेव ॥

अर्थात्—पर्युषणा के १२ दिन, सभी रविवार, सोफीयान के दिन, ईद के दिन, संक्रान्ति के दिन, बादशाह के जन्म का सारा महिना, मिहिर के दिन, नवरोज के दिन और कुछ रजब महिने के दिन। इन सब दिनों की गिनती की जाय तो, सब मिल कर छः महिने जितने होते हैं।

महोपाध्याय श्रीधर्मसागरगणि ने भी अपनी "तपागच्छ-गुर्वावली"—जो संवत् १६४८ के आस पास बनाई गई है—में यह बात संक्षेप में परन्तु, स्पष्ट रूप से लिखी है—

"अथ पुरा श्रीसूरिराजैः श्रीसाहिहृदयालवालारोपिता कृपालतोपाध्यायश्रीशान्तिचन्द्रगणिभिः स्वोपज्ञकृपारसकोशाख्यशास्त्रश्रवणजलेन सिक्ता सती वृद्धिमती बभूव। तदभिज्ञानं च श्रीमत्साहिजन्मसम्बन्धी मास, श्रीपर्युषणापर्वसत्कानि द्वादशदिनानि, सर्वेऽपि रविवासरा, सर्वसंक्रान्तितिथयः, नवरोजसत्को मास, सर्वे ईदीवासरा, सर्वे मिहिरवासरा, सोफीआनवासराश्चेति षाण्मासिकामारिसत्कफुरमानं, जीजीआभिधानकरमोचनसत्कानि फुरमानानि च श्रीमत्साहिपार्श्वात्समानीय धरित्रीदशे श्रीगुरूणां प्राभृतीकृतानीति। एतच्च सर्वं जनप्रतीतमेव।"

  

उपाध्याय श्रीशांतिचन्द्रजी के चले आने बाद भानुचंद्र और सिद्धिचंद्र—दोनों गुरु शिष्य—(जो बाणभट्ट की विश्वविख्यात कादंबरी के प्रसिद्ध टीकाकार हैं) अकबर के दरबार में रहे और शांतिचंद्र ही के समान बादशाह से सम्मानित हुए। भानुचंद्र ने अकबर को "सूर्यसहस्रनाम" पढाया। सिद्धिचंद्र भी शांतिचंद्र ही के समान शतावधानी थे इस से इन की प्रतिभा के अद्भुत प्रयोग देख कर बादशाह ने इन्हें "खुशफहेम" की मानप्रद पद्वी दी। ये फारसी-भाषा के भी अच्छे विद्वान् थे इस लिये और भी बहुत से अकबर के दरबारियों के साथ इन की अच्छी प्रीति हो गई थी। इन

गुरु-शिष्यों द्वारा विजयसेनसूरि, जो हीरविजयसूरि के उत्तराधिकारी आचार्य थे, की विद्वत्ता का हाल सुन कर अकबर ने उन्हें मिलने के लिये लाहोर बुलवाये। अकबर का यह आमंत्रण आया तब ये जगद्गुरु के साथ गुजरात के राधनपुर शहर में वर्षाकाल रहे हुए थे। हीरविजयसूरि ने इन्हें लाहोर जाने की आज्ञा दी और तदनुसार विहार कर ये वहां पहुंचे। बादशाह ने इन का भी यथेष्ट सन्मान किया और मुलाकात ले कर बडा खुश हुआ। लाहोर में इन्हों ने अकबर के आग्रह से, भानुचंद्रजी को उपाध्याय-पद प्रदान किया। इस पद्वी के महोत्सव में श्रावकों ने बडा भारी जलसा किया जिस में शेख अबुल-फजल ने भी ६०० रूपये और कितने ही घोडे आदि याचकों को दान में दिये।

श्रीमत्सूरिवरो व्यधत्त वसुधावास्तोष्पतेराग्रहे-
णोपाध्यायपदस्य नन्दिमनघां श्रीभानुचन्द्रस्य सः।
शेखो रूपकषट्शती व्यतिकरे तत्राश्वदानादिभि-
र्भक्त श्राद्ध इवार्थिना प्रमुदितो विश्राणयामासिवान्॥

हीरसौभाग्य।

विजयसेनसूरि ने अकबर के दरबार में बहुत से विद्वानों के साथ वाद कर विजय-पताका प्राप्त की। इन के शिष्य नन्दिविजय, जो भी अप्रतिम प्रतिभाशाली पुरुष थे, ने अकबर के सामने अति उत्कट ऐसे आठ अवधान किये। बादशाह के सिवा मारवाड के राजा मल्लदेव के पुत्र उदयसिंह, कच्छ के नृपति मानसिंह, खानखाना, शेख अबुलफजल, आजमखान और जालोर के गजनीखान आदि बहुत से राजा महाराजा और बडे बडे अफसर भी इस सभा में विद्यमान थे। नन्दिविजय का इस प्रकार का बुद्धि कौसल देख कर सभी सभ्य बडे चकित हुए। बादशाह ने इन्हें भी 'खुशफहेम' की उपाधि से भूषित किया। यह जिक्र सं० १६५० का है।

इधर जगद्गुरु संवत् १६४९ के शीतकाल में पट्टन से शत्रुंजय-तीर्थ की यात्रा के लिये चले। पट्टन, राधनपुर, पालणपुर, अहमदाबाद, खंभात आदि अनेक नगरों के हजारों श्रावक श्राविकायें और सैकडों शिष्य सूरिजी के साथ हुए। सूरिजी के इस संघ की खबरें सब जगह पहुंची जिस से मालवा, मेवाड, मारवाड, दक्षिण, बंगाल, कच्छ और सिंध आदि सभी प्रदेशों के जैन-संघ तीर्थराज की यात्रा और जगद्गुरु के दर्शन के लिये शत्रुंजय की ओर रवाना हुए। फाल्गुन मास के आस पास सूरिजी शत्रुंजय पहुंचे। इस समय कोई छोटे बडे २०० संघ यहां पर एकत्र हुए जिनमें कोई ३ लाख मनुष्य थे! सूरिजी ने अपनी इस यात्रा का हाल पहले ही भानुचंद्र उपाध्याय के पास पहुंचा दिया था जिस से उन्हों ने अकबर के पास जा कर, उस समय राजकीय नियमानुसार प्रत्येक यात्री के पास से जो मस्तक-कर लिया जाता था उसे माफ करने का फरमान-पत्र लिख देने की अर्ज की। बादशाह ने तुरन्त वैसा फरमान लिख कर सूरिजी के पास भिजवा दिया जिस से वे सब लाखों यात्री विना कोई खर्च किये तीर्थाधिराज की दुर्लभ्य यात्रा कर सके। इस के पहले, इस तीर्थ की यात्रा करने वाले प्रति मनुष्य को कभी कभी तो एक एक सुवर्ण-महोर, (कर के रूप में) देने पर भी, इच्छित तया यात्रा नहीं हो सकती थी! हीरसौभाग्य के कर्ता लिखते हैं कि—

> प्राचीनजैननरपतिवारक इव निष्करे विमलशैले।
> विदधुर्विधिना यात्रां तत्र मनुष्याः परोलक्षाः॥

यहां पर सूरि महाराज ने, १ शाह तेजपाल, २ शाह रामजी, ३ जसु ठकुर, ४ शाह कुंवरजी और ५ सेठ मूला शाह; इन ५ धनिकों के बनाये हुए विशाल और उन्नत जिनमंदिरों की महान् महोत्सव के साथ आनंददायिनी प्रतिष्ठायें कीं। समग्र जैन प्रजा इस समय आनंद और हर्ष के समुद्र में सुख पूर्वक सफर करने लगी।

   

'कृपारसकोश' के साथ संबंध रखने वाले इतिहास का संक्षेप में उल्लेख हो चुका। इस उल्लेख से, प्रस्तुत-पुस्तक किसने, क्यों और कब बनाया इत्यादि प्रश्नों के उत्तर भी, जो प्रत्येक पुस्तक-संपादक को देने आवश्यक हैं, दिये जा चुके। इस वृत्तांत से पाठकों को यह भी ज्ञात हो जायगा, कि अकबर जैसे महान् बादशाह के दरबार में भी जैन-आचार्य और जैन-विद्वान् अपनी साधुता और विद्वत्ता के कारण कैसा उच्च सत्कार और सन्मान प्राप्त कर सके थे। दूसरा, यह भी मालूम हो जायगा कि जैनसाधु, जिन का जीवन केवल जगत् की भलाई के निमित्त और परोपकार के लिये सर्जन हुआ है, अपने उद्देश्य को किस तरह सफल करते थे। सचमुच ही जगद्गुरु श्रीहीरविजयसूरि ने अपने पवित्र-चरित्र और दैवी जीवन से जगत् के जीवों का बहुत बड़ा उपकार किया। उन्हों ने वह काम कर बताया जो नितान्त अशक्य और असंभव जैसा था! जिन मनुष्यों में का सामान्य मनुष्य भी मांस खाये विना एक दिन भी चैन में नही निकाल सकता उन में के, एक दो को नहीं, परंतु लाखों मनुष्यों को और बडे बडे सत्ताधीशों को, महिनों तक मांस खाये विना रहने पडने वाला काम; तथा, जिन कत्ल-खानों में प्रतिक्षण हजारों प्राणियों के गले पर छुरी फरा करती और रक्त का प्रवाह चले करता, उन में, महिनों पर्यंत खून का एक बिन्दू तक भी नहीं गिरने वाला वृत्तांत, अशक्य और असंभव नहीं तो और क्या कहा जा सकता है?

अकबर बादशाह ने इस प्रकार महिनों तक अपने राज्य में जीव वध के न करने के जो मनाई हुक्म किये थे इस का जिक्र बदाउनी जैसे प्रसिद्ध इतिहास-लेखक ने भी किया है—

"In these days (991=1583 A. D) new orders were given. The killing of animals on certain days was forbidden, as on Sundays because this day is sacred to the Sun, during the first 18 days of the

month of Farwardin, the whole month of Aban ( the month in which His Majesty was born ), and several other days to please the Hindoos. This order was extended over the whole realm and capital punishment was inflicted on every one who acted against the command"

( Badaoni. P. 321. )

अर्थात्—" इन दिनों में ( ९९१ ही०=सन् १५८३ ) नये हुक्म जारी किये गये। कितनेक दिनो में, जैसे कि, रविवार के दिनो में; क्यों कि ये दिन सूर्यके हैं, इस लिये पवित्र है; फरवर दीन महिने के पहले १८ दिनो में, अबेन महिना कि जिस में बादशाह का जन्म हुआ है, उस के सारे दिनों में तथा हिन्दुओं को खुश करने के लिये कितनेक और दिनों में भी, जीव हिंसा के निषेध का फरमान किया गया। यह फरमान सारे राज्य में किया गया था और जो कोई इस के विरुद्ध आचरण करे उसे गर्दन मार ने का हुक्म दिया गया था।" इस में जो "हिन्दुओं को खुश करने के लिये" लिखा गया है वहां हिन्दु शब्द से जैन ही समझने चाहिए। क्यों कि जैनलोक ही इस बात का ( जीव वध का ) निषेध कराने में सदा प्रयत्न किया करते हैं। वे आज भी भारतीय राजा महाराजाओं के तथा दयालु युरोपीय अधिकारियों के पास इस जीवदया के विषय में हजारों अर्जियें भेजते रहते हैं और लाखों रुपये प्रति वर्ष खर्च किया करते हैं।

अकबर ने जो फरमान जगद्गुरु हीरविजयसूरि को दिये थे उनमें से कितने ही आज भी विद्यमान हैं। इन फरमानों में से दो के चित्र इस पुस्तक के साथ लगाये गये हैं। पहला चित्र उस फरमान का है जिस में बादशाह ने पर्युषण के १२ दिनों में जीववध न करने का हुक्म किया है। ऊपर पृष्ठ १७ पर जिन ६ फरमानों का उल्लेख किया गया है उन्हीं में का यह दूसरे नंबर का–

सूबे मालवे का-फरमान है। यह हाल में उज्जैन में रक्खा हुआ है। इस की लंबाई दो फुट और चौडाई १० इंच है। मोटे और मजबूत कपडे पर सुने की शाही से लिखा हुआ है। संरक्षक की बेकदरी के कारण बहुत स्थानों पर जीर्ण-शीर्ण हो कर कुछ फट भी गया है तो भी मतलब सब अच्छी तरह पढ लिया जा सकता है। इस फरमान का अनुवाद मेजर जनरल सर जॉन मालकम (Malcolm) ने अपनी "मेमायर ऑव सेंट्रल इन्डिया ( Memoirs of Central India )" नामक पुस्तक की दूसरी जिल्द के पृष्ठ १३५-६ पर दिया है। पाठकों के ज्ञानार्थ हम, साहब के कथन के साथ उक्त अनुवाद को यहां पर यथावत् उद्धृत किये देते है—

An application was made to me to prevent the slaying of animals during the Putchoossur, or twelve days which they hold sacred, and the original Firman of Akber ( *carefully kept by their high priest at* Oojein ) was sent for my perusal. The following is a literal translation of this curious document.

"In THE NAME OF GOD. GOD IS GREAT.

" Firman of the Emperor Julalo-deen Mahomed Akber, Shah, Padsha, Ghazee.

' Be it known to the Moottasuddies of Malva, that as the whole of our desires consist in the performance of good actions, and our virtuous intentions are constantly directed to one object, that of delighting and gaining the hearts of our subjects, &c. :

" We, on hearing mention made of persons of any religion or faith whatever who pass their lives in sanctity, employ their time in spiritual devotion, and are

alone intent on the contemplation of the Deity, shut our eyes on the external forms of their worship, and considering only the intention of their hearts, we feel a powerful inclination to admit them to our association, from a wish to do what may be acceptable to the Deity. On this account, having heard of the extraordinary holiness and of the severe penances performed by Hirbujisoor and his disciples, who reside in Guzerat, and are lately come from thence, we have ordered them to the presence, and they have been ennobled by having permission to kiss the abode of honour.

" After having received their dismissal and leave to proceed to their own country, they made the following request —That if the King, protector of the poor, would issue orders that during the twelve days of the month Bhodon, called Putchoossur (which are held by the Jains to be particularly holy ), no cattle should be slaughtered in the cities where their tribe reside, they would thereby be exalted in the eyes of the world, the lives of a number of living animal would be spared, and the actions of his Majesty would be acceptable to God, and as the persons who made this request came from a distance, and their wishes were not at variance with the ordiances of our religion but on the contrary were similar in effect with those good works prescribed by the venerable and holy Musslman, we consented and gave orders that, during those twelve days called Putchoossur, no animal should be slaughtered.

" The present Sunudd is to endure for ever, and all are enjoined to obey it, and use their endeavours

that no one is molested in the performance of his religious ceremonies.

Dated 7th Jumad ul Sani, 992 Hejirah.'

**MEMONS OF CENTRAL INDIA & MALCOLM VOL II. L C. 135 & 136** (Foot note)

अर्थ—जैनियोंने मुझसे प्रार्थना की कि पचूसर (पजूषण) के उन १२ दिनों में जिन को वे पवित्र मानते हैं जीवों की हिंसा को रोका जाय और अकबर बादशाह का दिया हुआ असली फरमान जिस को उज्जैन में रहने वाले उन के बड़े पुजारी नें यत्न से रक्खा था उन्हों ने मेरे देखने के लिये भेजा। इस अपूर्व पत्र का निम्न लिखित तर्जुमा हैः—

ईश्वर के नाम से ईश्वर बड़ा है।

**" महाराजाधिराज जलालुद्दीन अकबर शाह बादशाह गाजी का फरमान.**

" मालवाके मुत्सद्दियों को विदित हो कि चूंकि हमारी कुल इच्छायें इसी बात के लिये हैं कि शुभाचरण किये जांय और हमारे श्रेष्ठ मनोरथ एक ही अभिप्राय अर्थात् अपनी प्रजा के मनको प्रसन्न करने और आकर्षण करने के लिये नित्य रहते हैं।

" इस कारण जब कभी हम किसी मत वा धर्मके ऐसे मनुष्यों का जिक्र सुनते हैं जो अपना जीवन पवित्रतासे व्यतीत करते हैं, अपने समय को आत्मध्यान में लगाते हैं, और जो केवल ईश्वर के चिन्तवनमें लगे रहते हैं तो हम उन की पूजा की बाह्य रीति को नहीं देखते हैं और केवल उनके चित्तके अभिप्राय को विचार के उनकी संगति करने के लिये हमें तीव्र अनुराग होता है और ऐसे कार्य करने की इच्छा होती है जो ईश्वर को पसंद हो। इस कारण हरिभज सूर्य (हीरविजयसूरि) और उन के शिष्य जो गुजरात में रहते हैं और वहां से हाल ही में यहां आये हैं उन के उग्रतप और असा-

धारण पवित्रता का वर्णन सुनकर हमने उन को हाजिर होने का हुक्म दिया है और वे आदर के स्थान को चूमने की आज्ञा पाने से सन्मानित हुये हैं। अपने देश को जाने के लिये विदा ( रुखसत ) होने के पीछे उन्हों ने निम्न लिखित प्रार्थना की:—यदि बादशाहा जो अनाथों का रक्षक है यह आज्ञा दे दें कि भादों मास के बारह दिनों में जो पचूसर ( पजूषण ) कहलाते हैं और जिन को जैनी विशेष कर के पवित्र समझते हैं कोई जीव उन नगरों में न मारा जाय जहां उन की जाति रहती है; तो इससे दुनियां के मनुष्यों में उन की प्रशंसा होगी। बहुत से जीव वध होने से बच जांयगे और सरकार का यह कार्य परमेश्वर को पसंद होगा। और चूंकि जिन मनुष्यों ने यह प्रार्थना की है वे दूर देश से आये हैं और उन की इच्छा हमारे धर्म की आज्ञाओं के प्रतिकूल नहीं है वरन उन शुभ कार्यों के अनुकूल ही है जिन का माननीय और पवित्र मुसलमान ने उपदेश किया है। इस कारण हमने उन की प्रार्थना को मान लिया और हुक्म दिया कि उन बारह दिनों में जिन को पचूसर ( पजूषण ) कहते हैं किसी जीवकी हिंसा न की जावे।

" यह सदा के लिये कायम रहे गी और सब को इस की आज्ञा पालन करने और इस बात का यत्न करने के लिये हुक्म दिया जाता है कि कोई मनुष्य अपने धर्म सम्बन्धी कार्यों के करने में दुःख न पावे। मिती ७ जमादुलसानी सन ९९२ हिजरी। "

इस फरमान के देने का जिक्र एक और दूसरे फरमान में भी है। हीरविजयसूरि के बाद अकबर ने खरतरगच्छ के आचार्य जिनचंद्रसूरि को भी, बिकानेर के मंत्री कर्मचंद बच्छावत की, जो कुछ समय तक अकबर के सामाजिकाध्यक्ष थे, प्रेरणा से अपने पास बुलाये थे। उन का दिल भी राजी रखने के लिये बादशाह ने मुलतान के सूबे में, प्रतिवर्ष, आषाढ महिने के शुक्ल पक्ष के अंतिम ८ दिनों में जीववध के न करने का फरमान लिख दिया था+। यह

+ इस विषय का विशेष वृत्तान्त देखना हो तो, देखो, ' कर्मचंद्रप्रबंध. ' ( जो छप रहा है। )

फरमान प्रयाग की सुप्रसिद्ध हिन्दी मासिक-पत्रिका 'सरस्वती' के १९१२ के जून के अंक में (भाग १३, संख्या ६ में) प्रकाशित हुआ है जिसे हम यहां पर तद्वत् प्रकट किये देते हैं। मूल फरमान फारसी में है और ऊपर शाही मुहर लगी हुई है। फारसी का अक्षरान्तर इस प्रकार है:—

" फ़र्मान जलालुद्दीन मोहम्मद अकबर बादशाह गाजी—

हुक्काम किराम व जागीरदारान व करोरियान व सायर मुत्सद्दियान मुहिम्मात सूबे मुलतान बिदानंद।

" कि चूं हमगी तवज्जोह खातिर खैरंदेश दर आसूदगी जमहूर अनाम बल काफ़फ़ए जॉदार मसरूफ़ व मातूफ़स्त कि तबक़ात आलम दरमहाद अमन बूदा बफ़रागे बाल बइबादत हज़रत एज़िद मुतआल इस्तग़ाल नुमायंद। व क़ब्ले अज़ीं मुरताज़ खैरअंदेश जैचंदसूर खरतर गच्छ कि बफ़ैज़े मुलाज़िमत हज़रते माशरफ़ इखतिसास याफ़ता हक़ीक़त व खुदा तलबी ओ ब ज़हूर पैवस्ता बूद। ओरा मशग़ूल मराहिम शाहंशाही फ़रमूदेम्। मुशारन् इले हैं इल्तिमास नमूद कि पेश अजीं हीरविजयसूरि सागर शरफ़ मुलाज़िमत् दरियाफ्ता बूद। दर हरसाल दोवाज़दह रोज़ इस्तदुवा नमूदा बूद कि दरां अय्याम दर मुमालिके महरूसा तसलीख़ जॉदारे न शवद। व अहदे पैरामून मुर्ग़ व माही व अमसाले आँ न गरदद। व अज़ रूय मेहरबानी व जाँ परवरी मुलतमसे ऊदरज़ै क़बूल याफ्त। अकनू उम्मेदवारम् कि यक हफ्ते दीगर दुवागोय मिस्ले आँ हुक्मे आली शरफ़ सुदूर यावद। बिनाबर उमूम राफ़त हुक्म फ़रमूदेम् कि अज़ तारीखे नौमी ता पूरनमासी अज़ शुक्ल पछ असाढ़ दर हर साल तसलीख़ जॉदारे न शवद। व अहदे दर मक़ाम आज़ार जॉदार ........ मोरे न गरदद। व अस्ल खुद आँनस्त कि चूं हज़रते बे चूँ अज़ बराए आदमी चंदी न्यामतहाय गूनागूं मुहय्या करदाअस्त। दर हेच वक़्त दर आज़ार जानवर न शवद्। व शिकमे खुदरा गोर हैवानात न साजद। लेकिन बजेहत् बाज़े मसालह

दानायान पेश तजवीज़ नमूदा अंद । दरींविला आचार्य्य जिनसिंह-सूरि उर्फ़ मानसिंह ब अरज़ अशरफ अकदस रसानीद कि फ़रमाने कि कब्ल अजी बशरह सदर अज़ सदूर यापता बूद गुम शुदा। बिनाबरॉ मुताबिक मज़मून हुमा फ़रमान मुजद्द फ़रमान मरहमत फ़रमूदेम। मे बायद कि हस्बुल मस्तूर अमल नमूदा व तकदीमि रसानंद। व अज़ फ़रमूदह तखल्लुफ़ व इनहिराफ़ नवरज़ंद। दरी बाब निहायत एत हमाम व कदगन् अज़ीम लाज़िम दानिस्ता तगइयुर व तबद्दुल बकवायद आँ राह न दिहंद। तहर्रीरन् फ़ीरोज़ रोज़ सी व यकुम माह खुरदाद इलाही सन् ४९.।

( १ ) "व रिसालए मुकर्रबुल हज़रत स्सुलतानी दौलत खाँ दर चौकी ( उमेद उमरा )

(२) ज़ुबूदतुल आयान राय मनोहर दर नौबत वाकया नवीसी ख्वाजा लालचंद "।

जोधपुर निवासी मुंशी देवीप्रसादजीने इस का अनुवाद हिन्दी में इस तरह किया है:—

## फ़रमान अकबर बादशाह गाज़ी का।

" सूबे मुलतान के बड़े बड़े हाकिम, जागीरदार, करोड़ी और सब मुत्सद्दी ( कर्मचारी ) जान लें कि हमारी यही मानसिक इच्छा है कि सारे मनुष्यों और जीव-जन्तुओ को सुख मिले, जिससे सब लोग अमन चैन में रह कर परमात्मा की आराधना में लगे रहें। इससे पहले शुभचिन्तक तपस्वी जयचन्द्र ( जिनचंद्र ) सूरि खरतर ( गच्छ ) हमारी सेवा मे रहता था। जब उस की भगवद्-भक्ति प्रकट हुई तब हमने उस को अपनी बडी बादशाही की मेहरबानियों में मिला लिया। उसने प्रार्थना की कि इस से पहले हीरविजयसूरि ने सेवा में उपस्थित होने का गौरव प्राप्त किया था और हरसाल १२ दिन माँगे थे, जिन मे बादशाही मुल्कों में कोई जीव मारा न जावे और कोई आदमी किसी पक्षी, मछली और उन जैसे जीवों को कष्ट न दे। उस की प्रार्थना स्वीकार हो गई थी । अब मैं

भी आशा करता हूं कि एक सप्ताह का और वैसा ही हुक्म इस शुभचिन्तक के वास्ते हो जाय। इस लिये हमने अपनी आम दया से हुक्म फ़रमा दिया कि आषाढ़ शुक्लपक्ष की नवमी से पूर्णमासी तक साल में कोई जीव मारा न जाय और न कोई आदमी किसी जानवर को सतावे। असल बात तो यह है कि जब परमेश्वर ने आदमी के वास्ते भाँति भाँति के पदार्थ उपजाये हैं तब वह कभी किसी जानवर को दुख न दे और अपने पेट को पशुओं का मरघट न बनावे। परन्तु कुछ हेतुओं से अगले बुद्धिमानों ने वैसी तजबीज़ की है। इन दिनों आचार्य्य जिनसिंह उर्फ मानसिंह ने अर्ज़ कराई कि पहले जो ऊपर लिखे अनुसार हुक्म हुआ था वह खो गया है। इस लिए हमने उस फ़रमान के अनुसार नया फ़रमान इनायत किया है। चाहिए कि जैसा लिख दिया गया है वैसा ही इस आज्ञा का पालन किया जाय। इस विषय में बहुत बड़ी कोशिश और ताकीद समझ कर इस के नियमों में उलट फेर न होने दें। ता. ३१ खुरदाद इलाही, सन ४९।

हज़रत बादशाह के पास रहने वाले दौलतखाँ के हुक्म पहुंचाने से, उमदा अमीर और सहकारी राय मनोहर की चौकी और ख्वाज़ा लालचंद के वाकिया (समाचार) लिखने की बारी में लिखा गया"।

हीरविजयसूरि को इनायत किये गये १२ दिनों का स्वीकार अकबर के कितने ही उत्तराधिकारियों ने भी किया था ऐसा बहुत से ऐतिहासिक प्रमाणों द्वारा जाना जाता है परंतु उन के यहां पर देने की जगह नहीं। राजपूताना और मालवे के देशी राजा महाराजाओं ने भी अकबर का अनुकरण किया था और अपने राज्य में पर्युषणों के दिनों में जीवहिंसा की निषेधात्मक उद्घोषणा प्रतिवर्ष कराते थे। उदाहरण के तौर पर मालवे की धार-रियासत को ले लीजिए जहां पर आज भी इस नियम का अच्छी तरह पालन किया जाता है।

   

दूसरा फोटू उस फरमान का है जिस में शत्रुंजयादि तीर्थों के, हीरविजयसूरि के स्वाधीन करने का जिक्र है। इस बात का उल्लेख ऊपर पृष्ठ २० पर किया गया है। यह फरमान अहमदाबाद में, आनन्दजी कल्याणजी नाम की जैन–तीर्थ–संरक्षक संस्था के स्वाधीन में है। यह २ फुट लंबा और १ फुट ५ इंच चौडा है। यह भी सौवर्णाक्षरों में सफेद वस्त्र पर लिखा हुआ है। ऊपर बाईं तरफ शाही मुहर लगी हुई है ( जिस का भी जुदा फोटू, 'एन्लार्ज' करा कर, पाठकों को देखने लिये लगाया गया है ) इस फरमान का अंग्रेजी अनुवाद, राजकोट ( काठियावाड ) के राजकुमार कॉलेज के मुंशी महम्मद अब्दुल्लह ने किया है जो नीचे दिया जाता है।



GOD ALMIGHTY.

Firman of Jelalouddeen Mahomed Akbar Badsha the Victorious

*Glory of religion and World, Akber* Badsha the son of Humayoon Badsha, the son of Babar Badsha, the son of Shaik Omer Mirza, the son of Sultan Aboo Syud, the son of Sultan Mahmed Mirza, the son of Meerun Shah, the son of Tymoor the Lord of happy conjunction, (Jupiter and Venus)

Be it known to the officers of the present and future times, and to the Governors Tax Collectors, and the Jagirdars of the Soobas of Malwa and Shah Jehanabad, the Metropolis of Lahore, the seat of royalty of mooltan the place of peace and tranquility of Ahmedabad and of Ajmere, the place of goodness and of Meerut, Gujrat and the Sooba of Bengal and of other territories under our Government,

Whereas the whole of our noble thought and at-

tention is directed to attend to the wishes, and seek the pleasures of subjects, and the sole aim of our mind which wishes well of all is to secure love and affection of the people and the ryots who are the noblest trust ( committed to our charge ) of the Lord the great bestower of bounties, and where as our mind is especially occupied in searching for the men of pure hearts and those that are devotional, therefore whenever tidings of a person passing his valuable time solely in the remembrance of God comes to our ear from any quarter of the territories subject to our dominion, we become extremely desirous of ascertaining his virtues and intrinsic merits, without any regard to his religioun, faith or creed and by laudable means and honorable manner we bring him from afar, admit him in to our presence and enjoy the pleasure of his company.

As many a time the accounts of the Godliness and austere devotion of Heer bijoy Soor, an Acharj ( preceptor ) of the Jain Sitambury religioun and those of his disciples and followers who live at the ports of Gujarat, had come to our noble ear, we sent for and called him. After the interview which made us very glad, was over he intended to take leave in order to return to his original and native country. He therefore requested that by way of extreme kindness and favour a royal mandate which is obeyed by all the world, be issued to the effect that the heaven reaching mountains of Sidhachalji, Girnarji, Tarungaji, Kesarianathji and Aboojı, situated in the country of

Gujarat, and all the five mountains of Rajgirıji, and the mountain of Samed shikherji alias Parashnathaji, situated in the Country of Bengal, and all the cotees and all temples below the mountains and all the places of worship and Pilgrimage of the Jains Situmbary Religioun throughout our Empire wherever they may be, be in his possession, and that no one can slaughter an animal on those mountains in the temples or below or above them. As he had come from a long distance and in truth his request was just and proper, and appeared not to be Repugnath to the Mahomedan Law it being the rule of learned to respect and preserve all religions and as it became evident upon inquiry and after through investigation that all those mountains and places of worship really belong to the Jain Setambari religion from a long space of time; therefore we comply with his request, and grant to and bestow upon Heer bijoy Scor, Acharj of the Jain Setambury religioun, the mountain of Sidhachal, the mountain of Girnar, the mountain of Tarunga, the mountain of Keshrianath, and the mountain of Aboo lying in the country of Gujarat, and the five mountain of Samed shikhur, alias Pareshnath situated in the country of Bengal and all the places of worship and pilgrimage below the mountains and whereever they may be any places of worship appertaining to the Jain Setambary religioun throughout our empire. It is proper that he should perform his devotion with his ease of mind.

It may be obvious that although these mountains and places of worship and pilgrimage the places of the Jains Setambari religion have been given to Heer bijoy Soor, yet in reality they belong to the Jain Setambari religion.

Let the orders of this everlasting firman shine like the Sun and the Moon amongst the followers of the Jain Setambari religion so long as the Sun, the illuminator of the Universe, continues to impart light and brightness to the day, and the Moon remains to give splendour and beauty to the night. Let no one offer any opposition or raise any objection to the same, and let nobody slaughter an animal on, below or about the mountains, and in the places of worship and pilgrimage. Let the orders of this Firman, obeyed by all the world, be acted upon and carried out, and let none depart from the same, or demand a new Sanad Dated, the 7th of the month Urdi Bihisht, corresponding with the month Rabeool-Awal of the thirty seventh year of the auspicious reign"

**Rajkumar College,**
**Rajkotee,**
**11th November, 1875**

**Translated By**
MR MAHOMED ABDOOLLAH MOONSHI
of the Rajkumar College

## हिन्दी-भावार्थ:—

सर्वशक्तिमान् परमेश्वर ।

शूरवीर तैमूरशाह का बेटा मीरनशाह, उस का बेटा सुलतान महम्मद मीरजा, उस का बेटा सुलतान अबू सैयद, उस का बेटा शेख उमर मीरजा, उस का बेटा बाबर बादशाह, उस का बेटा हुमायुन बादशाह, उस का बेटा अकबर बादशाह. जो दीन और दुनिया का तेज है ।

जलालुद्दीन मोहम्मद अकबर बादशाह गाजी का फरमान ।

सूबे मालवा, शाहजहानाबाद, लाहोर, मुलतान, अहमदाबाद, अजमेर, मेरट, गुजरात, बंगाल तथा मेरे तांबे के और सभी मुल्कों में, अब जो मौजूद है तथा पिछे से जो नियत किये जाय उन सभी सूबेदारों, करोडियों और जागीरदारों को सूचित किया जाता है कि:—

हमारा कुल इरादा अपनी प्रजा को खुश करने का और उस के दिल को राजी रखने का है। तथा हमारा अंतःकरण पवित्र-हृदय वाले और ईश्वरभक्त सुजनों की शोध करने में निरंतर लगा रहता है। इस लिये, अपने राज्य में रहे हुए ऐसे साधुपुरुष का जब कभी हम नाम सुनते है तो तुरन्त उन्हें बडे आदर के साथ अपने पास बुलवाते हैं और उन की सत्संगति कर आनंद प्राप्त करते है।

हमने, गुजरात में रहने वाले जैनश्वेताम्बर संप्रदाय के आचार्य हीरविजयसूरि और उन के शिष्यों के विषय में बहुत वक्त सुना था कि वे बडे पवित्रमनवाले साधुपुरुष है । इस लिये हमने उन को अपने दरबार में आने का आमंत्रण किया । उन के दर्शन से हमें बहुत खुशी हुई। जब वे वापस अपने देश को जाने लगे तब यह अर्ज गुजारी कि—" गरीब पर्वरी की राह से एक ऐसा आम हुक्म हो जाना चाहिए, कि सिद्धाचलजी, गिरनारजी, तारंगाजी, केशरीयानाथजी और आबूजी के तीर्थ, जो गुजरात में हैं, तथा राजगृ-

हिजी के पांच पहाड और सम्मेतशिखरजी उर्फ पार्श्वनाथ पहाड जो बंगाल में है; उन सभी पहाडों के नीचे, सभी मंदिरों की कोठियों के पास तथा और सभी भक्ति करने की जगहों, जो जैनश्वेताम्बर धर्म की हैं, उन की चारों ओर, कोई भी आदमी किसी जानवर को न मारे।" ये (महात्मा) दूर देश से आये हैं। इन की अर्ज यथार्थ है। मुसलमान धर्म से भी इन की याचना विरुद्ध नहीं है। क्यों कि महान् पुरुषों का यह नियम होता है कि वे किसी धर्म में अपना दखल नहीं करते। इस लिये हमारी समझ में यह अर्जी दुरस्त मालूम दी। तहकीकात करने से भी मालूम हुआ कि ये सभी स्थान बहुत अर्से से जैनश्वेताम्बर धर्म ही के है। अतएव इन की यह अर्ज मंजूर की गई है। और "सिद्धाचल, गिरनार, तारंगा, केशरीया और आबू के पहाड जो गुजरात में हैं, तथा राजगृहि के पांच पहाड और सम्मेतशिखर ऊर्फ पार्श्वनाथ पहाड जो बंगाल में हैं, तथा और भी जैनश्वेताम्बर संप्रदाय के धर्मस्थान जो हमारे ताबे के मुल्कों में हैं वे सभी जैनश्वेताम्बर संप्रदाय के आचार्य हीरविजयसूरि के स्वाधीन किये जाते है। जिस से शांतिपूर्वक ये इन पवित्र स्थानों में अपनी ईश्वरभक्ति किया करें।"

यद्यपि इस समय ये स्थान हीरविजयसूरि को दिये जाते हैं परंतु वास्तव में हैं ये सब जैनश्वेताम्बर धर्मवालों ही के, और इन्हीं की मालिकी के हैं।

जब तक सूर्य से दिन और चाँद से रात रोशन रहे तब तक यह शाश्वत फरमान जैनश्वेताम्बर धर्मवालों में प्रकाशित रहे। कोई भी मनुष्य इस फरमान में दखल न करे। इन पर्वतों की जगह-नीचे, ऊपर, आसपास, सभी यात्रा के स्थानों में और पूजा करने की जगहों में कोई, किसी प्रकार की जीवहिंसा न करें। इस हुकम पर गौर कर अमल करें। कोई भी इस से उलटा बर्ताव न करें तथा दूसरी नई सनद न मांगे। लिखा तारिख ७ मी, माहे ऊर्दी बेहेस्त मुताबिक रबीऊल अवल सन ३७ जुलसी।



अकबर बादशाह की मुहर,
जो नंबर दूसरे वाले फरमान में ऊपर बाईं
तरफ लगी हुई है।

बादशाही फरमानों में ऊपर के भाग पर, बहुत करके वैसे ही चित्र चित्रित किये जाते हैं जैसे प्रथम नंबर वाले फरमान में दिखाई देते हैं। परंतु इस फरमान में और ही प्रकार के दृश्य दृष्टिगोचर होते हैं। मुख्य कर मध्य का जो चित्र है वह एक देव-मंदिर के आकार का सा है। शायद यह इस लिये बनाया गया हो कि, यह फरमान खास कर देवमंदिरों की ही रक्षा के निमित्त दिया गया है इस लिये उस अर्थका सूचक यह चित्र ऊपर चित्रित कर दिया गया हो।

इन दोनों फरमानों के छाया-चित्र हमें शांतमूर्ति श्रीमान् मुनिहंसविजयजी महाराज की कृपा से प्राप्त हुए है। एतदर्थ आप को अनेक धन्यवाद। सुना जाता है कि ऐसे और भी कितने ही बादशाही फरमान तपगच्छ के मुख्य गद्दीधर आचार्य के पास मौजूद हैं परंतु संरक्षकों में सामयिक शिक्षा का अभाव होने से वे बेचारे अभी तक, जीर्ण-संदूकों के अंदर, शोचनीय हालत में, कैद पडे हुए हैं। कोई साहित्य-रसिक उन्हें सुंदर स्वरूप में सज कर, जगत् के प्रकाशित प्रदेश में स्थापन करें तो जैनधर्म की विभुता में और भी अधिक वृद्धि होगी। अस्तु।

जगद्गुरु श्रीहीरविजयसूरि के इन पुण्यावदातों का उल्लेख सैंकडों ही शिला-लेखों और सैंकडों ही ग्रंथों में बडी विशद रीति से किया गया है (-देखो, मेरी संपादित, 'प्राचीनजैनलेखसंग्रह' आदि पुस्तकें।) जिन में से संक्षेप में और केवल प्रकृत पुस्तकोपयोगी हाल हमने यहां पर दिया है। जिन जिज्ञासुओं को इन महात्माका संपूर्ण वृत्तांत जानने की जिज्ञासा हो वे, जगद्गुरु काव्य, हीरसौभाग्य काव्य, विजयप्रशस्ति काव्य, विजयदेवमहात्म्य और पट्टावली आदि ग्रंथ देखें। ये सब ग्रंथ जगद्गुरु के जीवन काल में या थोडे ही वर्षों बाद रचे गये हैं। इस लिये इन की प्रामाणिकता में कुछ भी संदेह नहीं है। अकबर बादशाह के विश्वासु और प्रिय प्रधान शेख अबुल-फजल ने भी अपनी आईन-ए-अकबरी नामक प्रसिद्ध पुस्तक में लिखा है कि-बादशाह के दरबार के जितने विद्वान् थे वे

सब ५ वर्गों में विभक्त किये गये थे। उन में हीरविजयसूरि प्रथम वर्ग के विद्वान थे। (Ain-i-Akbari, vol. 1, Pages 531 & 547.) इस से भी ज्ञात होता है कि सूरिजी का सन्मान अकबर के दरबार में बहुत अच्छा हुआ था।

   

इस कृपारस कोशकी केवल एक ही प्राचीन प्रति प्राप्त हुई है और उसी के आधार पर यह मुद्रित किया गया है। प्रति कुछ विशेष अशुद्ध होने से कही कहीं अशुद्धता और एक दो जगह अपूर्णता भी रह गई है। मुनिमहाराज श्रीवल्लभविजयजी के पास से एक दूसरी भी प्रति उपलब्ध हुई परंतु वह प्रथम ही की नकल मात्र थी। ग्रंथकर्ता के विद्वान् शिष्य रत्नचंद्र उपाध्याय ने इस कृपारस-कोश पर संस्कृत टीका बनाई है परंतु वह अभी तक कहीं उपलब्ध नहीं हुई। इस पुस्तक के अंत में, हिन्दी में, संक्षिप्त-भावार्थ भी लगा दिया गया है जिस से संस्कृत नहीं जानने वाले भी इस ग्रंथ का तात्पर्य जान सकेंगे।

अंत में एक शुभाशा का उल्लेख कर इस वक्तव्य को समाप्त किया जाता है। विक्रम की सतरहवीं शताब्दी भारत के इतिहास में सदा प्रकाशित रहेगी। जैनियों में हीरविजयसूरि, महाराष्ट्रियों में संत तुकाराम और उत्तर के हिन्दियों में भक्त तुलसीदास जैसे धर्मवीर तथा क्षत्रियमुकुटमणि महाराणा प्रतापसिंह और मुगल सम्राट् बादशाह अकबर जैसे कर्मवीर पुरुष, अपने पवित्र धर्म और कर्म से इसी सदी के सौभाग्य को समुन्नत कर गये है। जगद्विजयिनी भारतजननी से सानुनय-विनय है कि वह एक बार फिर ऐसे तेजोमय आत्माओं को अवतार दे जिस से दिन प्रतिदिन निस्तेज होते जाते हुए हम भारतियों के धर्म और कर्म पुनः प्रज्ज्वलित हों और ऐहिक तथा पारलौकिक कर्तव्यों में पूर्ववत् फिर हम संसार-समुद्र के मार्गदर्शक दिव्यदीप बनें। शमस्तु।

जैन-उपाश्रय,
बडौदा। | मुनि जिनविजय।



अर्हम्

श्रीमदकबरबादशाहप्रतिबोधकृते



महोपाध्यायश्रीशान्तिचन्द्रकृतः





# कृपारसकोशः ।



ॐ

येनादर्शि जगत्करामलकवज्ज्ञानात्मना चक्षुषा
 येन ज्ञानमयेन विश्वमखिलं व्याप्तं व्यतीतद्विषा ।
येनानुग्रहबुद्धिना भगवता सर्वो जनश्चिन्तितो
 धौरेयं ह्युपकारधूर्धृतिकृते ध्यायेम तं स्वामिनम् ॥१॥

क्षोभो न लोभो न न कामकेलि-
 र्न दोषपोषौ न च रोषतोषौ ।
अमी स्फुटा यस्य भवन्ति भावा
 उपास्महे तं परमं पुमांसम् ॥ २ ॥

निर्द्वन्देन शुभेन येन विभुना विश्वं सनाथीकृतं
 अस्याप्तोदितमप्यलक्ष्यचरितं दुर्लक्ष्यमर्वाग्दृशाम् ।
वाचोयुक्तिभिरप्यवाच्यवचनो यो यो न योगीन्दुभि-
 र्गम्यो रम्यगुणाय नित्यपरमानन्दाय तस्मै नमः ॥३॥

सांसारीभिरविद्याभिराक्रान्तो यो न जातुचित् ।
रात्नाकरीभिरूर्मीभिरन्तरीप इव स्फुटः ॥ ४ ॥
संसारतमसः पारे पारातीतस्य यो विभुः ।
अपारस्यापि पयसः पारे पाथोरुहं न किम् ॥ ५ ॥
अप्यप्रिये प्रियगिरः प्रियकारकस्य
धाता ससर्ज रसनां च मनश्च यस्य ।
द्रव्येण गुल्यमृदुना विगलन्मलेन
तस्मै नमो हृदयरञ्जनसज्जनाय ॥ ६ ॥
व्यक्तीभवेत्सुजनलोकगुणो स्फुटोऽपि
यस्यातिभीमविपरीतचरित्रदृष्टया ।
पथ्या फलान्मधुरिमेव गुणोज्ज्वलस्य
सत्कार्य एव स खलः सुजनोपकारी ॥ ७ ॥
देशः पेशललक्ष्मीकः क्लेशलेशविवर्जितः ।
श्रीखुरासाण इत्याख्यः प्रख्यातो विषयान्तरे ॥ ८ ॥
परिपाकगलद्वृन्तैः खर्जूरीफलसञ्चयैः ।
सन्ति दुस्सञ्चरा यत्र नगरोपान्तभूमयः ॥ ९ ॥
दुर्बलश्रुतयस्तुङ्गस्कन्धा रोषान्धचेतसः ।
वक्रानना वाजिनः स्युर्न राजानः कदाचन ॥ १० ॥
उच्चैःश्रवससजातीया अनुच्चैःश्रवसो हयाः ।
साधीयःसाधनं यत्र राज्ञामेकं जयश्रिये ॥ ११ ॥
अक्षोडमुख्यखाद्यानि धान्यानीव पदे पदे ।
अटन्ति यत्र किं तत्र वर्णयामो महोर्वराम् ॥ १२ ॥
अनाविलं वयाविलमस्ति नाम्ना

पुरं पुराणां धुरि वर्णनीयम् ।
उच्चैस्तनी यत्र चकास्ति भित्ति-
वप्रेऽवरोधे वनितातातिश्च ॥ १३ ॥
अदृष्टसूर्याः सदने यवन्यः
सदापि संसेवितसज्जवन्यः ।
सीमावनीषु प्रघनाश्च वन्य-
श्छायासमाच्छादितभूर्यवन्यः ॥ १४ ॥
सुसेविताः स्वामिजना इव ध्रुवं
फलन्ति काले किल यत्र पादपाः ।
काले घनो वर्षति चाचिरप्रभा
काले च काले घनगर्जितान्यपि ॥ १५ ॥
यदीयशास्तारमशीतशासनं
संलक्ष्य लक्ष्मीरकुतोभया सती ।
समग्रदिग्मण्डलतः समीयुषी
चकार यत्र स्थिरमेकमाश्रयम् ॥ १६ ॥
स्नेहक्षयो यत्र विभातदीपे
तथोदयोऽस्तं सहितोऽभ्रदीपे ।
सापच्च संपद्रजनीप्रदीपे
जने न दृष्टः प्रहतप्रदीपे ॥ १७ ॥
अस्ति त्रस्तसमस्तारिस्तत्र शास्ता प्रशस्तहृत् ।
अकर्बुरं यशो बिभ्रद्बब्बरो मुद्गलाधिपः ॥ १८ ॥
दग्धवैरिदलिकं किल तेजो -
राशिरस्य वडवानल एव ।

दीपनाय रिपुभूपपुरन्ध्री-
लोचनाश्रुनिवहोऽजनि यस्य ॥ १९ ॥
अधिज्यके धन्वनि तस्य विद्विषा-
मधःकृता भ्रूकुटिरुत्कटापि हि ।
तस्मिन् शरौघं लघु संदधत्यहो
तुत्रोट तेषां रणगर्वग्रन्थिका ॥ २० ॥
नामतस्समजनिष्ट हमाऊ
तत्सुतो नरमणिः स च यस्मिन् ।
रत्नकुक्षिविधृते शुशुभेऽम्बा
शुक्तिकेव धृतमौक्तिकरत्ना ॥ २१ ॥
स क्रमेण ववृधे सुतरत्नं
तेजसा च वयसा च गुणैश्च ।
ग्रीष्मभानुरिव भीष्मगुणाढ्यो
दुस्सहोऽसहनसंहतिकानाम् ॥ २२ ॥
अन्योऽन्यमात्सर्यवशाद्विवैताः
संचक्रमुस्तत्र कलाः समग्राः ।
जायेत लभ्ये सुभगे हि कान्ते
मृगीदृशामाशयबन्धसाम्यम् ॥ २३ ॥
अदृष्टलक्ष्यव्यधतत्परं स्मरं
कलागुरूकृत्य धनुःकलाधरः ।
धनुष्मतां पङ्क्तिषु मुख्यतां गतः
स शब्दवेधी न कथं कुमारराट् ॥ २४ ॥
तस्मिन् राज्यं निहितवान् हितवान् भूतलेऽखिले ।

योग्योऽसाविति जनको जानकीजानिसन्निभे ॥२५॥
चोलीबेगम इत्याख्या भाजनं प्रेमसम्पदाम् ।
राज्ञी राज्ञोऽभवत्तस्य लक्ष्मीर्लक्ष्मीपतेरिव ॥ २६ ॥
सत्यप्यन्तःपुरे प्राज्ये साभूत्प्रेम्णेऽस्य भूरिणे ।
सतीषु सर्वतारासु रोहिणीव हिमद्युतेः ॥ २७ ॥
अस्या असूर्यंपश्याया अपि चित्रकरो हृदि ।
पतिव्रताधर्मजुषो वर्ण्यते पद्मिनीगुणः ॥ २८ ॥
जिग्ये यद्वदनश्रिया कुमुदिनीप्राणप्रियश्चक्षुषोः
संपत्त्या हरिणश्च विश्वनयनप्रेमोपदा प्रह्वया ।
स्थित्वैकत्र तयोर्जयाय तनुतस्तन्मन्त्रमेतावुभौ
नो चेदम्बरचारिभूमिचरयोरेकत्र वासः कुतः ॥२९॥
माणिक्यमुक्तामणिहेमजात-
विभूषणश्रेणिमसौ शरीरे ।
बिभर्त्ति यां प्रत्युतकायकान्ति-
व्रातैरमुष्याः परिदीप्यतेऽस्याः ॥ ३० ॥
भुञ्जानयोः सह तयोः क्षितिपाललक्ष्मीं
कालः कियानतिजगाम निकामरामः ।
नैशक्षणो गगनमण्डलभोगभाजोः
संपूर्णचन्द्रवरचन्द्रिकयोरिवाशु ॥ ३१ ॥
सर्वातिशायिमहिमा सवितुः सगर्भं
गर्भं बभार मणिभूरिव राजरत्नम् ।
सुस्वप्नसूचिततमाभ्युदयप्रकर्षं
हर्षं सृजन्तममलस्य कुलस्य राज्ञी ॥ ३२ ॥

स्वं पश्यति स्म कमलाविधृतातपत्र-
मुत्सङ्गसङ्गतमधान्मृगराजबालम् ।
बिम्बं पपौ च परिपूर्णमनुष्णरश्मेः
पुत्रावतारसमये क्षितिपालपत्नी ॥ ३३ ॥
नन्दनोर्व्यामिवाङ्कुरः कल्पद्रोः कामितप्रदः ।
गर्भः प्रववृधेऽमुष्याः सुमुख्या मुख्यभूपतेः ॥ ३४ ॥
गर्भानुभावात्सुभगः शुभाया
यो दोहदोऽस्याः प्रकटीबभूव ।
अपूरयद्भूपतिचक्रवर्त्ती
क्षणेन तं पुण्यवदग्रवर्त्ती ॥ ३५ ॥
मातर्नापितकान्तया कृतपुरस्कारं शुचिं दर्पणं
मुक्त्वा कामयते स्म तेजितमसिं दुर्दर्शमुत्पिञ्जलैः ।
रूपालोकनहेतवे ग्रहणजं क्लेशं च चन्द्रार्कयोः
नापश्यत्परदुःखकातरमना गर्भानुभावोदयात् ॥३६॥
अङ्के केसरिणं विशङ्कमनसा साऽखेलयत्सुन्दरी
मत्तं सिन्धुरमारुरोह विसृणिश्रेटीनिषिद्धापि च ।
चित्रन्यस्तममंस्त चित्रकमपि प्रायो हयं शूकलं
साध्वी साधुमिवातिवाहितवती तैस्तैर्विशिष्टैर्गतैः ॥३७॥
कस्तुरी मृगमृत्युमात्रसुलभा न ह्यङ्गरागे प्रिया
मुक्ताः शुक्तिविभङ्गजा नहि मनस्तस्या विभूषाविधौ ।
कौशेयं किल नैच्छदच्छहृदया नेपथ्यमातन्वती
माता कुक्षिगते सुते बहुकृपासिन्धौ सबन्धौ हरेः ॥३८॥
दानाय मेरुं चकमे महामना-

स्तथा च ताराचलरोहणाचलौ ।
सपादभारप्रमितार्जुनप्रदं
पुनः पुनः कर्णनृपं निनिन्द सा ॥ ३९ ॥
नोज्झाञ्चकार दाक्षिण्यमपि विप्रियकारिणि ।
नासभ्यमब्रवीत्सभ्या दास्याः परुषभाषणे ॥ ४० ॥
दिनेषु पूर्णेष्वथ हृष्टबन्धु-
ष्वाकारसन्दोहमुदारमूर्त्तिम् ।
बिम्बं हिमांशोरिव पूर्णमासी
प्रासूत सा सूनुमनूनभाग्यम् ॥ ४१ ॥
भूषोत्कर्षा अकार्षुः पणहरिणदृशस्ताण्डवाडम्बराणि
व्यक्तानन्दा अमन्दं कुलकमलदृशः प्रोचिरे मङ्गलानि ।
साशीर्वादं प्रणेदुः पटुतरपटहश्चत्वरे चत्वरेऽसौ
चक्रे भूचक्रशक्रः सुमहमिति तनूजन्मनो जन्मनोऽस्य॥४२॥
शुभेऽहनि स्थामवतां ग्रहाणां
बलैर्बलिष्ठः प्रकटप्रभावः ।
मातापितृभ्यामथमीरितोऽभूत्
श्रीसाहिजातोऽकबरेति नाम्ना ॥ ४३ ॥
अः सर्वनाथः क इतीव चात्मा
बरः प्रधानः स इवास्ति तेषु ।
तादृक्प्रभुत्वादिभिरित्युदर्थां
विज्ञो जगादाकबरेति संज्ञाम् ॥ ४४ ॥
पित्रोः प्रमोदेन समेधमानः
प्रभूतभूपालकुलप्रसूतेः ।

